नारनाण् मलर्क्कणैयाल् नाळॅल्लान् दोळॅल्ला नैय वॅय्युम्
मारतार् तनियिलक्कै मनित्तना रऴित्तनरे वरत्तिनाले 3883

उलकु इयर्कै–लोक की गति; अऱितक्कार्–जानने की क्षमता; अत्तार्–रखनेवाले; आर्–कौन है; अवै–उन; एऴुम् एऴुम्–चौदहों भुवनों के; अच्चुम्–भय का पात्र; वीरत्तार्–वीर भी; उटल् तुऱन्तु–शरीर छोड़कर; विण् पुक्कार्–स्वर्ग पहुँच गये; कण् पुकु–गाँठों-सहित; वेऴाम् विल्लाल्–ईख के धनु से; नारम्–(भ्रमरों के) डोरे के; नाण् मलर्–ताजे फूलों के; कणैयाल्–शरों से; नाळ् ॲल्लाम्–सदा; तोळ् ॲल्लाम्–कंधे सारे; नैय–म्लान हों ऐसा; ॲय्युम्–जो चला रहे थे; मारतार्–कामदेव के; तनि इलक्कै–अकेले निशाने को; मनित्तनार्–मनुष्यों ने; वरत्तिताल्–उत्कृष्ट वर से; अऴित्तनरे–मिटा दिया न। ३८८३

लोक-गति के जानने की क्षमता रखनेवाले कौन हैं ? चौदहों भुवन जिनसे डरते थे वे वीर भी मरकर स्वर्ग पहुँच गये। आखिर एक मानव ने अपने वर के बल से मारदेव के उस निशाने को मिटा तो दिया जिस पर मन्मथ सदा गाँठों-सहित ईख के धनु के भ्रमरों के डोरे पर पुष्पशर संधान कर चलाता रहा और सदा सताता रहा ! । ३८८३

आरा वमुदा यलैहडलिऱ् कण्वळरुम्
नारा यणनॅन् ऱिरुप्पे निरामनैनान्
ओरादे कॊण्डहन्ऱा युत्तमत्तार् तेवितनैप्
पारायो नित्तुडैय मार्बहलम् वट्टॅल्लाम् 3884

नान्–मैं; इरामनै–श्रीराम को; आरा अमुताय्–न उबारनेवाला अमृत; अलै कटलिल्–तरंग-सागर पर; कण् वळरुम्–निद्रामग्न; नारायणन्–श्रीनारायण; ॲन्ऱु इरुप्पेन्–ऐसा सोचती रहती; ओराते–विना विचारे; उत्तमत्तार् तेवि तनै–उन उत्तम की पत्नी को; कॊण्टु–हर ले; अकन्ऱाय्–दूर आये; नित्तुडैय–तुम्हारे; मार्पु अकलम् पट्ट–वक्ष के विस्तार पर लगे; ॲल्लाम् पारायो–(कष्ट) सब नहीं देखोगे। ३८८४

श्रीराम ऐसा अमृत है जिससे कोई कभी नहीं अघाता। हिलते रहनेवाले क्षीरसागर पर सोनेवाले श्रीमन्नारायण है ! ऐसा मानकर रही मैं। विना विचारे उन उत्तम देव की पत्नी को तुम हर लेकर बहुत दूर आ गये। पर तुम्हारी चौड़ी छाती के विशाल प्रदेश का क्या हाल हो गया ! देखते नहीं। ३८८४

ॲन्ऱ ऴैत्तन ळेङ्गि यॅऴुन्दवन्, पॊन्ऱ ऴैत्त पॊरुवरु मार्विनैत्
तन्ऱ ऴैक्कैह ळाऱ्ऱऴु वित्तनि, निन्ऱ ऴैत्तुयिर्त् ताळुयर् नीङ्गिनाळ् 3885

ॲन्ऱु अऴैत्तनळ्–ऐसा विलापती; एङ्कि–रोकर; ॲऴुन्तु–उठी; अवन्–उसके; पॊन् तऴैत्त–स्वर्णबहुल; पॊरु अऱु–अनुपम; मार्पिनै–वक्ष को; तन्–अपने; तऴै कैकळाल्–पुष्ट हाथों से; तऴुवि–आलिंगन करके; तनि निन्ऱु–

**अकेली खड़ी हो; अऴैत्तु–पुकारकर; उयिर्त्ताऴ्–लम्बी साँसें छोड़ती; उयिर नीङ्कित्ताऴ्–प्राण त्याग दिये। ३८८५**

मंदोदरी ने इस भाँति विलाप किया। शोकाक्रांत हुई। रावण के स्वर्णालंकृत अनुपम वक्ष को अपने पुष्ट हाथों से लपेटकर आलिंगन किया। अकेली खड़ी रहकर नाम ले पुकारा। फिर निःश्वास छोड़कर वह प्राण-हीन हो गयी। ३८८५

**वाऩ मङ्गैयर् विज्जैयर् मऱ्ऱुमत्, ताऩ मङ्गैय रुन्दवप् पालवर्**
**आऩ मङ्गैय रुम्मरुङ् गऱ्पुडै, माऩ मङ्गैयर् तामुम् वऴुत्तिनार् 3886**

**वाऩम् मङ्कैयर्–व्योमलोक की स्त्रियाँ; विज्चैयर्–और विद्याधरियाँ; मऱ्ऱुम्–और; अ–वे; ताऩ मङ्कैयरुम्–दानवस्त्रियाँ; तवम् पालवर्–तपस्या के पक्ष में; आऩ–रहनेवाली; मङ्कैयर्–(मुनि-) स्त्रियाँ; अरु कऱ्पुटै–श्रेष्ठ पतिव्रता; माऩम् मङ्कैयर् तामुम्–मानव-स्त्रियों ने; वऴुत्तिऩार्–प्रशंसा की। ३८८६**

व्योमवासिनी देवांगनाओं ने, विद्याधरियों ने, दानवस्त्रियों ने, तपस्विनी ऋषि-पत्नियों ने और पतिव्रता मानवस्त्रियों ने उसकी प्रशंसा और स्तुति की। ३८८६

**पिऩ्ऩर् वीडणऩ् पेरॅऴिऱ् ऱुम्मुऩै, वऩ्ऩि कूवि वरऩ्मुऱै याऩ्मऱै**
**चॊऩ्ऩ वीम विदिमुऱै याऱ्ऱॊहुत्, तिऩ्ऩ नॆञ्जिऩॊ डिऩ्दऩत् तेऱ्ऱिऩ् 3887**

**पिऩ्ऩर्–बाद; वीटणऩ्–विभीषण; वाऩ्मुऱैयाऩ्–यथाक्रम; वऩ्ऩि कवि–अग्नि को निमंत्रण दे; मऱै चॊऩ्ऩ–वेदोक्त; ईम विति मुऱैयाल्–अपरकर्मा के क्रम में; तॊकुत्तु–पूरा करके; इऩ्ऩल् नॆञ्चिऩॊटु–दुःखपूरित मन के साथ; पेर ऎऴिल्–वीरता के सौंदर्य में बढ़े; तम् मुऩै–अपने ज्येष्ठ को; इऩ्तऩत्तु–इंधन पर; एऱ्ऱिऩाऩ्–चढ़ाया। ३८८७**

बाद विभीषण ने यथाविधि अग्नि का आवाहन किया। वेदोक्त क्रम से दाहसंस्कार संपन्न किये। दुःखपूरित मन के साथ उसने वीरता के सौंदर्य में बढ़े अपने ज्येष्ठ भाई को चिता पर चढ़ाया। ३८८७

**इन्द ऩत्तहिल् शन्दऩ मिट्टुमेल्, अन्द माऩत् तऴहुऱत् ताऩमैत्**
**तॆन्द वोशैयुङ् गीऴुऱ वाऱ्त्तिडै, मुऩ्दु शङ्गॊलि यॆङ्गु मुऴङ्गिड 3888**

**इऩ्तऩत्तु–इंधन पर; अकिल् चन्तऩम् इट्टु–अगरु और चंदन डालकर; मेल्–ऊपर; अन्त माऩत्तु–उस विमान पर; अऴकु उऱ–सुन्दर रीति से; ताऩ् अमैत्तु–उस पर रखकर; ऎन्त ओचैयुम्–सभी शब्दों को; कीऴ् उऱ–नीचे दबाकर; इटै आर्त्तु–रह-रहकर बजने; मुऩ्तुम्–उठनेवाले; चङ्कु ऒलि–शंखध्वनि; ऎङ्कुम् मुऴङ्किट–सर्वत्र शब्द करे ऐसा। ३८८८**

चिता में अगरु और चंदन की लकड़ियाँ रखीं। उस यान के रूप

में सजी चिता पर रावण के पार्थिव शरीर को रखा। रह-रहकर शंख बजाया, जिसकी ध्वनि इतनी ऊँची थी कि सभी अन्य शब्द उसमें दब गये। ३८८८

कॊऱ्ऱ वॆण्कुडै योडु कॊडिमिडैन्, दुऱ्ऱ वीम विदियि नुडम्बडीइच्
चऱ्ऱ मादर् तॊडर्न्दुडन् शूळ्वर, मऱ्ऱ वीरन् विदियिन् वळङ्गिनान् 3889

कॊऱ्ऱम् वॆण्–विजयी श्वेत; कुडै ऒडु–छत्र के साथ; कॊडि मिडैन्दु उऱ्ऱ–ध्वजा मिलो रही; ईमम् विदियिन्–दाहकर्म के; उडम्पटी इ–अनुसार; चुऱ्ऱम्–रिश्तेदार; मादर्–और स्त्रियाँ; तॊडर्न्दु–पीछा करके; उडन्–साथ; चूळ्न्दु घर–घेरे आयीं; मऱ्ऱु–और; अ वीरन्–उस वीर ने; विदियिन्–विधिवत्; वळङ्कितान्–दाहसंस्कार कराया। ३८८९

विजयी श्वेत छत्र ताना गया था। ध्वजाएँ फहर रही थीं। सभी बंधु-बांधव एकत्रित थे। स्त्रियाँ भी एकत्रित हुईं। विभीषण ने विधिवत् चिता में आग लगवाकर दाहसंस्कार कराया। ३८८९

कडन्गळ् शॆय्दु मुडित्तुक् कणवनो
डुडन्दु पोन मयन्मह ळोडुडन्
अडङ्ग वॆङ्गन लुक्कवि याक्किनान्
कुडङ्गॊळ् नीरिनुङ् गण्शोर् कुमिळियान् 3890

कुडम् कॊळ्–घड़ों भर के; नीरिनुम्–जल से अधिक; कुमिळियान्–बुलबुलों के साथ; कण् चोर्–अश्रु बहाते; कडन्गळ् शॆय्दु–(विभीषण ने) कृत्य करके; मुडित्तु–पूरा करके; कणवनोडु–पति के साथ; उडन्दु पोन–जो मर गयी उस; मयन् मकळोडु उडन्–मयसुता भी; अडङ्क–राख बने ऐसा; वॆम् कनलुक्कु–गरम अग्नि का; अवि आक्किनान्–हवि बना दिया (विभीषण ने)। ३८९०

विभीषण की आँखों से घड़ों के माप का अश्रुजल बुलबुलों के साथ निकल बहता था। उसने जल-क्रिया समाप्त की। पति के साथ-साथ जो मरी उस मयसुता मंदोदरी के शरीर को भी राख बनाते हुए उसने अग्नि का हवि बना दिया। ३८९०

मऱ्ऱै योर्क्कुम् वरन्मुऱै याल्वहुत्, तुऱ्ऱ तीक्कॊडुत् तुण्गुऱ नीरुहुत्
तॆऱ्ऱै योर्क्कु मिवनल दिल्लॆन्ना, वॆऱ्ऱि वीरन् कुरेकळन् मेविनान् 3891

मऱ्ऱैयोर्क्कुम्–अन्यों का भी; वरन् मुऱैयाल्–विधिवत्; वकुत्तु–कर्म करके; उऱ्ऱ–युक्त रीति से; ती कॊडुत्तु–अग्नि-कर्म करके; उण्कुऱ–प्राह्य; नीर् उकुत्तु–जलतर्पण करके; ऎऱ्ऱैयोर्क्कुम्–सबके लिए; इवन् अलतु–इसके सिवा; इल् ऎन्ना–कोई नहीं ऐसा; वॆऱ्ऱि वीरन्–विजयी वीर; कुरै कळन्–क्वणित पायलधारी श्रीराम के; मेविनान्–(चरणों में) आकर विनत हुआ। ३८९१

अन्य मरे हुए वीरों के लिए भी विभीषण ने अग्निसंस्कार, जलसंस्कार

आदि संपन्न किया। फिर सर्वैकमात्रशरण्य श्रीराम के क्वणित पायलधारी चरणों में आकर प्रणाम किया। ३८९१

वन्दु ताऴ्न्द तुणैवत्तै वळ्ळलुम्, शिन्दै वॅन्दुयर् तीरुदि तॅळ्ळियोय्
मुन्दै यॅय्दु मुऱैमै यिदामॅन्ना, अन्द मिल्लिडर्प् पार महऱ्ऱिनान् 3892

वन्तु ताऴ्न्त–जो आकर झुका; तुणैवत्तै–उस मित्र को; वळ्ळलुम्–प्रभु ने भी; तॅळ्ळियोय्–सुलझे हुए विचारवाले; चिन्तै–मन के; वॅम् तुयर्–कठोर दुःख; तीरुति–दूर करो; मुन्तै–प्राचीन से; ॲय्तुम्–आनेवाला; मुऱैमैयतु–क्रम यही; आम्–है; ॲन्ना–ऐसा; अन्तम् इल्–अनंत; इटर् पारम्–दुःखभार; अकऱ्ऱिनान्–दूर किया। ३८९२

आकर जो नत हुआ उस अपने मित्र से प्रभु ने कहा कि सुलझे हुए विवेकी! अपने मन के कठोर दुःख को छोड़ दो। प्राचीनों की विधान की हुई रीति यही है! उन्होंने अपने आश्वासन के वचनों से विभीषण के अपार दुःख-भार को दूर किया। ३८९२

## 37. मीट्चिप् पडलम् (प्रत्यागमन पटल)

वरुन्दल् नीदि मनुनॅऱि यावैयुम्, पौरुन्दु केळ्विप् पुलमैयि नोयॅन्ना
अरुन्द वप्पय नालडैन्दाऱ् कऱैन्, दिरुन्द वत्तिळै योऱ्कि दियम्बिनान् 3893

मनु नॅऱि–मनुशास्त्रोक्त; नीति यावैयुम्–सभी नीतियों से; पौरुन्तु–सम्मत; केळ्वि–श्रौतज्ञान में; पुलमैयितोय्–विद्वान; वरुन्तल्–दुःख मत करो; ॲन्ना–कहकर; अरुतवम्–अपूर्व तपस्या के; पयनाल्–फल से; अटैन्ताऱ्कु–अपने शरणागत विभीषण से; अऱैन्तु–कहकर; इरु तवत्तु–बड़ी तपस्या के; इळैयोऱ्कु–कनिष्ठ से; इतु इयम्पिनान्–यह कहा। ३८९३

श्रीराम ने अपार तपस्या के फल से अपने शरणागत विभीषण को धीरज बँधाया। मनुधर्मशास्त्रोक्त नीतियों के श्रवणज्ञाता! विद्वान्! विभीषण! तुम दुःख मत करो। फिर महातपस्वी अपने कनिष्ठ से यह बात कही। ३८९३

शोदि यान्महन् वायुविन् तोन्ऱलमऱ्, ऱेदिल् वानर वीररो डेहिनी
आदि नायह नाक्किय नून्मुऱै, नीदि यानै नॅडुमुडि शूट्टुवाय् 3894

चोतियान् मकन्–सूर्य का पुत्र और; वायुविन् तोन्ऱल्–वायु का सुत; मऱ्ऱु–और; एतु इल्–निर्दोष; वानर वीररोटु–वानर वीरों के साथ; एकि–जाकर; नी–तुम; आति नायकन्–आदिदेव विष्णु; आक्किय–द्वारा प्रणीत; नूल् मुऱै–शास्त्र के अनुसार; नीतियानै–नयी को; नॅटुमुटि–ऊँचा किरीट; चूट्टुवाय्–पहना दो। ३८९४

तुम सूर्यपुत्र, वायुकुमार और अन्य अनिंद्य वानर वीरों के साथ

जाओ। और आदिदेव श्रीनारायणरचित वेदादि शास्त्रों में उक्त प्रकार से नीतिमान विभीषण को उत्कृष्ट किरीट पहना दो। ३८९४

ऍन्ऱु कूऱि यिळवलों डारैयुम्, वॅन्ऱि वीरऩ् विडैयरुळ् वेलैयिल्
निन्ऱ तेवर् नॅडुन्दिशै योरॊडुम्, शॅन्ऱु तत्तम शॅय्है पुरिन्दनर् 3895

ऍन्ऱु कूऱि–ऐसा कहकर; वॅन्ऱि वीरऩ्–विजय वीर ने; इळवलोट्–छोटे भाई की ओर; आरैयुम्–सबको; विटै अरुळ्–जब विदा दिलायी बस; वेलैयिल्–समय; निन्ऱ तेवर्–जो खड़े रहे उन देवों ने; नॅंटु तिचैयोरोटुम्–बड़े दिग्पालों के साथ; चॅन्ऱु–जाकर; तत्तम्–अपने-अपने; चॅय्कै–योग्य कार्य; पुरिन्ततर्–किये। ३८९५

विजयी वीर श्रीराम ने यह कहकर सबको विदा दी। तब वहाँ जो खड़े रहे उन देवों और दिग्पालों ने भी अपने-अपने कार्यों को करना आरंभ कर दिया। ३८९५

शूऴ्ह डऱ्पुन लुम्बल तोयमुम्, नीळ्मु डित्तोंहै युम्पिऱ नीर्मैयुम्
पाऴि तुऱ्ऱरि पऱ्ऱिय पीडमुम्, ताऴ्विल् कॊऱ्ऱत् तमरर्हळ् तन्दनर् 3896

चऴ् कटल्–आवरणकारी समुद्र; पुनलुम्–और जल; पल तोयमुम्–अनेक पुण्यजल; नीळ्–लम्बे; मुटि तोंकैयुम्–किरीटों का समूह; पाऴि तुऱ्ऱ–बलसंयुक्त; अरि–सिंहों से; पऱ्ऱिय–धृत; पीटमुम्–आसन; पिऱ नीर्मैयुम्–अन्य सामग्रियाँ; ताऴ्वु इल्–अवनति से रहित; कॊऱ्ऱत्तु–विजय के; अमरर्कळ्–देवों ने; तन्ततर्–ला दिये। ३८९६

भूमि को घेरे रहनेवाले सभी समुद्रों का जल, अन्य पवित्र तीर्थ, ऊँचे किरीटों का समूह, सशक्त सिंहों का धृत सिंहासन और अन्य सामग्रियाँ देवों ने ला दीं। उन देवों की विजयश्री अब ऐसी स्थिति पर आ गयी जहाँ पतन की गुंजाइश ही नहीं हो सकती थी। ३८९६

वाश नाण्मल रोन्शॊल मान्मुहऩ्, काशु मानिदि युङ्गॊंडु कङ्गैशू
डीश नॆमुद लोर्वियन् देत्तिडत्, तेशु लामणि मण्डबञ् जॆय्दनऩ् 3897

वाचम्–सुगंधित; नाण्–ताजे; मलरोन् चॊल्–पुष्पवासी ब्रह्मा के कहने पर; मान् मुकऩ्–हरिणमुख मय ने; काचुम्–रत्न; मानितियुम्–और बड़ी निधियाँ; कॊंटु–लाकर; कङ्कै चूटु–गंगाधर; ईचने–ईश्वर; मुतलोर्–आदि देवों के; वियन्तु–विस्मय-सहित; एत्तिट–स्तुति करते; तेचु उलाम्–तेजोमय; मणि मण्टपम्–सुन्दर मंडप को; चॅय्ततन्–निर्मित किया। ३८९७

सुगंधपूर्ण कमलपुष्पभव ब्रह्मा की आज्ञा पाकर हरिणमुख मय ने एक नवरत्नखचित तेजोमय मण्डप रचा। उसमें रत्न और अन्य निधियाँ निहित थीं। उसको देखकर गंगाधर शिव और देवों ने भी वाहवाही मचा दी। ३८९७

**मॅय्ह्ॉळ् वेद विदिमुऱै विण्णुळोर्, तॅय्व नीळ्पुन लाडल् तिरुत्तिड**
**ऐय ऩाणैयि नालिळङ् गोळरि, कैयि नाऩ्महु डङ्गवित् ताऩरो 3898**

मॅय् कोळ्–सच्चे; वेतम्–वेदोक्त; वितिमुऱै–विधानों के अनुसार; विण् उळोर्–व्योमवासियों के; तॅय्वम्–दिव्य; नीळ्–श्रेष्ठ; पुनल्–तीर्थों से; आटल्–स्नान; तिरुत्तिट–कराने पर; ऐयऩ्–श्रीराम की; आणैयिऩाल्–आज्ञा से; इळ कोळरि–बाल केसरी ने; कैयिऩाल्–अपने हाथ से; मकुटम् कवित्ताऩ्–मुकुट पहनाया। ३८९८

देवों ने सत्य वेदोक्त रीति से दिव्य पवित्र जल लेकर विभीषण को स्नान कराया। प्रभु श्रीराम की आज्ञा के अनुसार बाल-केसरी लक्ष्मण ने अपने हाथ से विभीषण के सिर पर उत्कृष्ट किरीट को पहना दिया। ३८९८

**करिय कुन्ऱु कदिरिऩैच् चूडियोर्**
**ॲरिम णित्तवि शिऱ्पॊलिन् दॆऩ्ऩवे**
**विरियुम् वॆऱ्ऱि यिलङ्गैयर् वेन्दऩी**
**डरिय णैप्पॊलिन् दाऩऱ मार्त्तॆऴ 3899**

करिय कुन्ऱु–काला पर्वत; कतिरिऩै चूटि–सूर्य को सिर पर ले; ॲरि–जलनेवाले; मणि–रत्न लगे; ओर् तविचिल्–एक आसन पर; पॊलिन्तॆऩ्ऩ–विराजमान हो ऐसा; विरियुम् वॆऱ्ऱि–विस्तृत विजयशील; इलङ्कैयर् वेन्तऩ्–लंका का राजा; अऱम्–धर्मदेवता के; आर्त्तु–कोलाहल; ॲऴ–मचा उठते; नीटु–उत्कृष्ट; अरि अणै–सिंहासन पर; पॊलिन्ताऩ्–विलसा। ३८९९

विस्तृत-विजयशील लंकाधिपति विभीषण जब सिंहासन पर विराजमान था, तब ऐसे एक काले पर्वत के समान लगा जो सूर्य को चोटी पर धारण करके जलते से रत्नों के एक आसन पर विराजमान हो! तब धर्मदेवता ने आनंदघोष किया। ३८९९

**तेवर् पूमऴै शित्तर् मुदलिऩोर्, मेवु कादल् विरैमलर् वेऱिलार्**
**मूव रोडु मुऩिवर्मऱ् ऱियावरुम्, नावि लाशि नऱैमलर् तूविऩार् 3900**

तेवर्–देवों ने; पूमऴै–पुष्पवर्षा; चित्तर्–सिद्ध; मुतलिऩोर्–आदियों ने; मेवु कातल्–उमँगते प्रेम के साथ; विरै मलर्–सुगंधित पुष्प; वेऱु इलार्–जो गैर नहीं; मूवरोटु–उन त्रिदेवों के साथ; मुऩिवर्–मुनियों ने; मऱ्ऱु यावरुम्–और अन्यों ने; नाविल्–मुख से; आचि–आशीर्वचन रूपी; नऱै मलर्–श्रेष्ठ फूल; तूविऩार्–बरसाये। ३९००

देवों ने पुष्प-वर्षा की। सिद्धों आदि अन्य गणों ने प्रेम के साथ सुगंधपूर्ण फूल बरसाये। आपस में भेद न माननेवाले त्रिदेवों ने और मुनियों और अन्यों ने अपने मुख से आशीर्वचन रूपी सुमन बिखेरे। ३९००

मुडिपु तॆन्द निरुदर् मुदलवन्
अडिव णङ्गि यिळवलै याणॆयन्
नॆडिय कादलि नोरुकुयर् नीर्मैशॆय्
दिडिहॊळ् शॊलुल नलङ्कि दियम्बिनान् 3901

मुटि पुनैन्त–मुकुट जिसको पहनाया गया; निरुतर् मुतलवन्–वह राक्षसराज; इळवलै–लघुराज के; अटि वणङ्कि–पैरों में नमस्कार करके; आण्डै–वहाँ; अ नॆटिय–उन दीर्घ; कातलित्तोड्कु–प्रेम करनेवाले का; उयर्–उत्कृष्ट; नीर्मै–उपचार; चॆय्तु–करके; इटि कोळ्–वज्र-सम; चॊलुलन्–बोलनेवाले ने; अनलर्कु–अनल से; इतु इयम्पित्तान्–यह कहा। ३९०१

मुकुट पहनकर राक्षसराज ने लघुराज के चरणों में नमस्कार किया और उन दीर्घ स्नेही का उचित आदर-सत्कार किया। वज्र-भाषी विभीषण ने फिर अनल से निम्नोक्त बात कही। ३९०१

विलङ्गल् नाण मिडैतरु तोळिनाय्, इलङ्गै मानहर् यान्वरु मॆल्लैनी
कलङ्ग लानॆडुङ् गाव लियरॆन्ना, अलङ्गल् वीर नडियिणै यॆय्दिनान् 3902

विलङ्कल् नाण–पर्वत भी लजाये; मिटै तरु–ऐसे तगड़े; तोळिनाय्–कंधों वाले; यान्–मेरे; इलङ्कैमानकर्–लंका के बड़े नगर को; वरुम् ॲल्लै–आने के समय तक; नी–तुम; कलङ्कला–अचल रीति से; नॆटु कावल्–अच्छी रक्षा; इयर्रु–करो; ॲन्ना–कहकर; अलङ्कल् वीरन्–मालाधारी वीर के; अटि इणै–चरणद्वय पर; ॲय्तित्तान्–जा पहुँचा। ३९०२

'ऐसे तगड़े कंधों वाले, जिन्हें देखकर पर्वत भी सिर झुका ले! (मैं श्रीराम के पास जा रहा हूँ।) मेरे लंका नगर लौट आते तक तुम अस्थिर न होकर इस बड़े नगर की रक्षा करो।' यह कहकर विभीषण माला शोभित वक्षवाले श्रीराम के चरणद्वय पर आ गया। ३९०२

कुरक्कु वीर नरशिळङ् गोळरि
अरक्कर् कोमह नोडडि ताऴ्दलुम्
पॊरुक्कॆ नप्पुहल् पुक्कवर् पुल्लियत्
तिरुक्कॊण् मारब निन्नैयन शॆप्पिनान् 3903

अरक्कर् को मकन्–राक्षसराज (विभीषण); कुरक्कु वीरन्–वानरों में वीर; अरचु–राजा सुग्रीव और; इळ कोळरि–छोटा सिंह अंगद के साथ; अटि ताऴ्तलुम्–जब चरणों में झुका तो; अ तिरुकोळ्–उन श्री से शोभित; मार्पन्–वक्ष वाले ने; पॊरुक्कॆन–झट; पुकल् पुक्कवर्कु–शरणागत का; पुल्लि–आलिंगन करके; इन्नैयन–ये बातें; चॆप्पित्तान्–कहीं। ३९०३

राक्षसराज, वानरराज और वानर युवराज तीनों श्रीराम के चरणों में विनत हुए। तब श्रीनिवासवक्ष झट आये और विभीषण को अपनी छाती से लगा लेकर यों बोले। ३९०३

**उरिमै मूवुल हुनदॊळ वुम्बर्दम्, पॆरुमै नीदि यरनॆवळिप् पेर्हिला**
**दिरुमै येयर शाळुदि यीङ्गिलात्, तरुम शीलवॆन् ड्रान्मरै तन्दुळान् 3904**

मरै तन्तुळान्–वेदप्रकाशक; ईइ इला–अनंत; तरुम चील–धर्मशील; मूवुलकुम्–तीनों लोकों की; तॊळ–वन्दना पाकर; उम्पर् तम्–देवों का; पॆरुमै–आदर; नीति–न्याय; अऱनॆवळि–धर्ममार्ग के; उरिमै–योग्य रहकर; इरुमैये–यश और पुण्य से; पेर्किलातु–न हटकर; अरचु आळुति–राज करो। ३६०४

वेदप्रकाशक श्रीराम ने ये श्रीवचन उच्चारे। अक्षय धर्मशील ! तुम ऐसा राज करो कि तीनों लोक तुम्हारी स्तुति करें और देवों का आदर, न्याय, धर्म-मार्ग यश और पुण्य —ये तुम्हारे शासन में अचल रहें। ३९०४

पत्तु नीदिहळ् पर्पल कूड्रिमरु
उन्नु डॆत्तम रोडुयर् कीर्त्तियोय्
मन्नि वाळ्हॆन् ड्रैत्तडन् मारुदि
तन्नै नोक्किनन् तायर्शील् नोक्किनान् 3905

तायर् चॊल् नोक्कितात्–मातृवचन-परिपालक ने; पत्तुम्–पंडितोक्त; पऱ्पल्–विविध; नीतिकळ्–नीतियों को; कूऱि–कहकर; मऱ्ऱु–और; उयर्–उन्नत; कीर्त्तियोय्–यशस्वी; उन् उटै–तुम्हारे; तमरोटु–अपनों के साथ; मन्नि–मिले रहकर; वाळ्क–जिओ; ऎन्ऱु–ऐसा; उरैत्तु–कहकर; अटल्–पराक्रमी; मारुति तन्नै–मारुति पर; नोक्कितन्–दृष्टि डाली। ३६०५

मातृवचनपालक श्रीराम ने सज्जनोक्त अनेक नीति की बातें कहीं। फिर कहा— वर्धनशील यशस्वी ! अपनों के साथ मिलकर जीवन विताओ। फिर उन्होंने बलवान हनुमान की तरफ़ अपना श्रीमुख किया। ३९०५

इप्पु ऱत्तिन वॆय्दुरु कालैयिल्
अप्पु ऱत्तदै युन्नि यनुमनैत्
तुप्पु ऱच्चॆय्य वाय्मणित् तोहैपाल्
शॆप्पु ड्रिप्पडिप् पोयॆन्ऱ्च् चॆप्पिनान् 3906

इ पुऱत्तु–यहाँ; इत्त–ऐसे काम; ऎय्तुऱु कालैयिल्–जब होते रहे तब; अ पुऱत्तत–वहाँ के कार्यों को; उन्नि–सोचकर; अनुमनै–हनुमान से; तुप्पु उऱु अ–प्रवाल-सम उस; चॆय्यवाय्–लाल अधर वाली; मणि तोकै पाल्–सुन्दर कलापी-सी देवी के पास; इ पटि पोय्–यहाँ का हाल जाकर; चॆप्पु उऱु–कहो; ऎन–ऐसा; चॆप्पितान्–कहा। ३६०६

जब इधर यह सब हो रहा था, 'तब आगे क्या होना है' —यह विचार करके श्रीराम ने हनुमान से कहला भेजा कि तुम जाओ और प्रवालारुणाधरा कलापी-सी सीता से यहाँ का वृत्तांत कहो। ३९०६

**वणङ्गि यन्दमिल् मारुदि मामलर्, अणङ्गु शेर्कडि कावुशेंन् ऱणमित्तान्**
**उणङ्गु कॊम्बुक्कु उयिर्दरु नीरॅनच्, चुणङ्गु तोय्मुलै याट्किवै शॊल्लुवान् 3907**

अन्तमिल्–चिरंजीव; मारुति–मारुति; वणङ्कि–नमस्कार कर; मामलर्–श्रेष्ठ कमल पर; अणङ्कु–की देवी; चेर्–जहाँ रहीं; कटि–उस सुरक्षित; कावु चेंन्ऱु–वन में जाकर; अण्मित्तान्–पहुँचा; उणङ्कु–मुरझायी; कॊम्पुक्कु–पुष्प-शाखा के लिए; उयिर् तरु–प्राणदायक; नीर् ॲन–जल के समान; चुणङ्कु तोय्–सुन्दर विवर्णता से युक्त; मुलैयाट्कु–स्तनों वाली (सीता) से; इवै चॊल्लुवान्–ये बातें कहने लगा। ३९०७

चिरजीव मारुति नमस्कार करके उस सुरक्षित अशोक वन में जा पहुँचा, जहाँ देवी कमला रह रही थीं। 'तेमल्' (सौंदर्यवर्धक श्वेत चिह्न) से अंकित स्तनों वाली सीता से उसने निम्नोक्त बातें कहीं जो मुरझायी पुष्प-शाखा को नया जीवन देनेवाले जल के समान उत्साहवर्धक साबित हुईं। ३९०७

**पाडि नाल्तिरु नामङ्गळ् पल्मुऱै, कूडु शारियिऱ् कुप्पुऱ्ऱुक् कूत्तुनिन्**
**ऱाडि यङ्गै यिरण्डु मलङ्गुऱच्, चूडि निन्ऱनन् कुन्ऱन्न तोळिनान् 3908**

कुन्ऱु अन्न–पर्वतोपम; तोळिनान्–कंधों वाला; तिरु नामङ्कळ्–श्रीराम के अनेक नामों को; पल् मुऱै–अनेक बार; पाटिनान्–रटते हुए; कूटु चारियिल्–दायें और बायें; कुप्पुऱ्ऱु–कूदकर; निन्ऱु–खड़ा होकर; कूत्तु आटि–नाच-नाचकर; अम् कै–सुन्दर हाथों; इरण्टुम्–दोनों को; अलङ्कुऱ–कँपाते हुए; चूटि–सिर पर रख; निन्ऱान्–खड़ा रहा। ३९०८

पर्वतोपम कंधों वाले हनुमान ने भगवान के अनेक नामों का बार-बार उच्चारण किया। पैंतरे वदलकर दायें और वायें घूमा। खड़ा होकर नाचा। फिर दोनों हाथों को काँपने देते हुए जोड़ा तथा सिर पर रख लिया और देवी के समक्ष खड़ा हो गया। ३९०८

**एळै शोबन मेन्दिळै शोबनम्, वाळि शोबन मङ्गल शोबनम्**
**आळि यान वरक्कनै यारियच्, चूळि यानै तुहैत्तदु शोबनम् 3909**

एळै–बाले; चोपनम्–मंगल हो; एन्दिळै–आभरणभूषिता; चोपनम्–शोभन हो; वाळि चोपनम्–शुभमय जिओ; मङ्कलम् चोपनम्–मंगल पर मंगल हो; आळियान अरक्कनै–पापसागर राक्षस को; आरियर् चूळियानै–श्रीराम रूपी मुखपट्टालंकृत गज ने; तुवैत्तदु–रौंद दिया। ३९०९

फिर उसने मंगलकामना बतायी। अबोध बाले! शोभन हो! आभरण-धारिणी मंगल हो! जिओ! शुभ हो! मंगल, शुभ, शोभन हो! पाप के सागर राक्षस को आर्य श्रीराम रूपी मुखपट्टालंकृत गज ने रौंद दिया। ३९०९

तलैकि डन्दन तारणि ताङ्गिय, मलैकि डन्दन पोन्मणित् तोळ्निरै
अलैकि डन्दन वाळि किडन्दन, निलैकि डन्द उडल्निलत् तेयॅन्रान् 3910

तलै–सिर; तारणि ताङ्किय–भूमि के धारक; मलै किटन्तु अन–पर्वत पड़े हों ऐसा; किटन्तन–गिरे पड़े थे; पोन् मणि–स्वर्णरत्न-सज्जित; तोळ् निरै–कंधों की पंक्तियाँ; आळि–समुद्र की; अलै किटन्तु अन–तरंगो के समान; किटन्तन–पड़े थे; उटल्–शरीर; निलत्ते–भूमि पर; निलै किटन्त–अचल पड़ा रहा; ॲन्रान्–बोला। ३९१०

रावण के सिर भूधर पर्वतों के समान गिरे पड़े थे। स्वर्ण और रत्नों से शोभित उसके कंधों की पंक्तियाँ समुद्र की तरंगों के समान पड़ी रहीं। शरीर भूमि पर गिरकर निस्पंद रहा। —हनुमान ने इस भाँति कहा। ३९१०

अण्ण लाणैयिन् वीडण तामडक्, कण्णि लादवन् कादल् तॉडर्दलाल्
पॅण्ण लाकु पिळैत्तुळ दाहुमॅन्, ऱॅण्ण लावदीर् पेरिल दालॅन्रान् 3911

अण्णल्–प्रभु श्रीराम की; आणैयिन्–आज्ञा से और; वीटणन् आम्–विभीषण को; मडम् कण् इलातवन्–क्रूर नहीं था उसका; कातल्–प्रेम; तॉटर्तलाल्–लगातार रहा इसलिए; पॅण् अलातु–स्त्रियों को छोड़कर; पिळैत्तुळतु आकुम्–कोई बचा रहा; ॲन्ऱु–ऐसा; ॲण्णल् आवतु–सोचने के लिए; पेर् इलतु–मौका ही नहीं रहा; ॲन्रान्–कहा। ३९११

प्रभु श्रीराम की आज्ञा के कारण और संतस्वभाव के विभीषण के प्रेम के कारण सभी पुरुष मर गये। स्त्री-जाति के लोगों को छोड़कर अन्य कोई बचा भी हो, ऐसा सोचा जाय, इसके लिए लंका में कोई भी नहीं है! हनुमान ने यह कहा। ३९११

ऑरुक लैत्तनि यॉण्मदि नाळॊडुम्, वरुक लैक्कुळ् वळर्वदु मानुऱप्
पॊरुक लैक्कुलम् बूत्तदु पोन्ऱनळ्, परुह लुऱ्ऱ वमुदु पयन्दनाळ् 3912

परुकल् उऱ्ऱ–पेय (भोग्य); अमुतु–अमृत-सम वचन; पयन्त नाळ्–जिस दिन कहा; ऑरु कलै–एक ही कला के; तनि ऑळ् मति–अकेले प्रकाशमय चन्द्र की; नाळॊटुम्–दिन-ब-दिन; वरु कलैक्कुळ्–एक-एक करके कलाएँ; वळर्वतु–जब बढ़तीं तब; मान् उऱ–हरिण भी आता है; पॊरु–(पर) संकुलित; कलै कुलम्–कला-समूह; पूत्ततु–एक साथ मिल गया; पोन्ऱनळ्–ऐसी लगीं। ३९१२

भोग्य अमृत के समान हनुमान ने ये वचन कहे। तब जैसे रोज़ क्रम से कलाएँ बढ़ती है और एक ही कला का चंद्र सब कलाओं से समृद्ध होकर छविमय दिखता है वैसे ही सीता भी प्रफुल्लित हुई। ३९१२

आम्बल् वायु मुहमु मलर्न्दिडल्
तेम्बु नुण्णिडै तेयत् तिरण्मुलै

एम्ब लाशैक् किरट्टिवन् वॆय्दिऩाळ्
पाम्बु कालुऱ् पऩिमदिप् पाऩ्मैयाळ् 3913

पाम्पु कालुर–(राहु-केतु) सर्प-निर्गत; पतिमति पाऩ्मैयाळ्–शीतल चन्द्र की-सी स्थिति वाली; आम्पल् वायुम्–लाल कुमुद-से अधर; मुकमुम्–मुख; मलर्न्तिट–खिल उठे और; तेम्पुम्–म्लान; तुण् इट–महीन कमर; तेय–क्षीण होती; तिरळ् मुलै–पुष्ट स्तन; एम्पल्–मोद और; आचैक्कु–आशा के कारण; इरट्टि वनुतु–दुगुने आकर; ऎय्तिऩाळ्–लग गये। ३६१३

राहु, केतु सर्पों के मुख से बाहर आये शीतल चंद्र की-सी स्थिति में देवी सीता क कुमुद-समान आनन और अधर खिल उठे। म्लान रही पतली कमर को और पतला बनाते हुए पुष्ट स्तनों में आनंद के कारण उत्पन्न आशा से दुगुनी स्फीति आ गयी। ३९१३

पुऩ्दि योङ्गु सुवहैप् पॊरुमलो, उऩ्दि योङ्गु मॊळिवळैत् तोळ्हॊलो
शिऩ्दि योडु कलैयुडैत् तेर्हॊलो, मुऩ्दि योङ्गिऩ यावै मुलैहॊलो 3914

पुऩ्ति ओङ्कुम्–मन में प्रवृद्ध; उवकै पॊरुमलो–संतोष का उत्थान; उऩ्ति–उकसाये आकर; ओङ्कुम्–बढ़नेवाले; ऒळि वळै–छविमय वलयों से भूषित; तोळ् कॊलो–कन्धे क्या; चिऩ्ति ओटु–लचककर चलनेवाली; कलै उटै–मेखला-सहित; तेर् कॊलो–रथ (वरांग) क्या; मुलै कॊल् ओ–स्तन क्या; मुऩ्ति–पहले; ओङ्किऩ–वर्धित हुए; यावैयो–(इनमें) क्या। ३६१४

(अब स्थिति ऐसी हो गयी कि इनमें कौन सा पहले बढ़ा, यह निश्चय करना कठिन था।) मन में बढ़नेवाले आनंद की उमंग ? या आंतरिक बढ़ती खुशी के कारण प्रकाशमय वलयमंडित विशाल कंधे ? या लचक के साथ पास से चलनेवाली मेखला से शोभायमान उनका रथ-सा वरांग ? इनमें कौन सा पहले वर्धित हुआ ? । ३९१४

कुऩित्त कोलप् पुरुवङ्गळ् कॊम्मैवेर्
पऩित्त कॊङ्गै मळलैप् पणिमॊऴि
नुऩित्त दॊऩ्ऱु नुवल्वदॊऩ्ऱायिऩाऩ्
कऩित्त विऩ्कळि कळ्ळिऩिऱ् काट्टुमो 3915

कोलम्–सुन्दर; पुरुवङ्कळ्–भौंहें; कुऩित्त–कुंचित हुईं; कॊङ्कै–स्तन; कॊम्मै–स्थूलता के साथ; वेर् पऩित्त–स्वेदयुक्त हुए; मळलै–अस्पष्ट; पऩिमॊऴि–शीतल-वाणी देवी; नुऩित्तवु–सोचती; ऒऩ्ऱुम्–कुछ; नुवल्वतु–बोलती; ऒऩ्ऱु–कुछ और; आयिऩाळ्–हो गयीं; कऩित्त–पक्का; इऩ् कळि–मधुर आनंद; कळ्ळिऩिल्–मधु में; काट्टुमो–दिखायी देगा क्या। ३६१५

सुंदर भ्रू का कुंचन हुआ। स्तन स्थूल बने और उन पर स्वेद निकल आया। अस्पष्ट-वाणी सीता कुछ सोचने और कुछ कहने लगीं। उनके

मन में जो अति गंभीर आनंद हुआ वह मधु की मधुरिमा में भी प्राप्य हो सकेगा क्या ? । ३९१५

**अत्तैय ळाहि यनुमनै नोक्किनाळ्, इन्नैय विन्न वियम्बुव तॆन्बदोर्**
**निनैवि लादु नॆडिदिरुन् दाळॆन्डु, मनैयिन् माशु तुडैत्त मनत्तिनाळ् 3916**

मॆट्टु मनैयिन्–गौरवमय गृहस्थी के; माचु तुडैत्त–कलंक दूर करके; मनत्तिनाळ्–(निश्चित हुए) मनवाली ने; अत्तैयळ् आळि–उस स्थिति में आकर; अनुमनै–हनुमान पर; नोक्किनाळ्–दृष्टि डाली; इन्नैयतु–ऐसी; इन्नतु–अमुक बातें; इयम्पुवतु ॲन्पतु–कहना, यह; ओर् निनैवु–एक विचार; इलातु–न रहा, ऐसा; नॆटितु इरुन्ताळ्–बहुत देर चुप रहीं । ३९१६

गौरवपूर्ण गृहस्थी पर लगा-सा रहा कलंक दूर हो गया। इस आनंद में आयी सीता ने मन और शरीर से फूलकर हनुमान पर दृष्टि डाली। क्या कहना ? कैसे कहना ? कुछ निश्चय नहीं कर सकीं। अतः वे लंबी देर तक चुप रहीं । ३९१६

याविदु दरुकोन् डियम्बुव लॆन्बवु
मीदु यरन्द वुवहैयिन् विम्मलो
तूदु पॊय्क्कुमॆन् ऱॆण्णच् चॊल्लिनान्
नीदि वित्तह नङ्गै निहळ्त्तिनाळ् 3917

नीति वित्तकन्–नयज्ञ (हनुमान); मीतु उयर्न्त–अपार; उवकैयिन् विम्मल्–आनंद के आधिक्य से; इतर्कु–इसका; यातु ऒन्ऱु–क्या कुछ उत्तर; इयम्पुवल्–कह देगी; ॲन्पतु–यह कारण क्या; तूतु पॊय्क्कुम्–दूत का वचन झूठा हो; ॲन्ऱो–ऐसा सोचकर क्या; ॲन्न–ऐसा; चॊल्लिनान्–पूछा; नङ्कै निकऴ्त्तिनाळ्–देवी बोलीं । ३९१७

नयज्ञ हनुमान ने यह प्रश्न किया कि अपार हर्ष के आधिक्य के कारण योग्य उत्तर नहीं सूझता ! इसलिए वे चुप हैं ? या दूत का वचन झूठा हो —इस संशय के कारण देवी अवाक् हैं ? देवी ने उत्तर में (यों) कहा । ३९१७

**मेक्कु नीङ्गिय वॆळ्ळ वुवहैयाल्, एक्क मुऱ्ऱॊन् ऱियम्बुव वियादॆन**
**नोक्कि नोक्कि यरिदॆन नीन्दुळेन्, पाक्कि यम्बॆरुम् बित्तुम् बयक्कुमो 3918**

मेक्कु नीक्किय–जिसके ऊपर कुछ नहीं; वॆळ्ळ उवकैयाल्–बाढ़ के मोद से; एक्कम् उऱ्ऱु–स्तब्ध होकर; इयम्पुवतु–कहना; ऒन्ऱु यातु–कुछ क्या; ॲन–ऐसा; नोक्कि नोक्कि–विचार कर करके; अरितु–दुस्साध्य; ॲन–ऐसा; नीन्दुळेन्–चिंतित हूँ; पाक्कियम्–सौभाग्य; पॆरुम् पित्तुम्–बड़ा पागलपन; पयक्कुमो–दिला देगा क्या । ३९१८

ऐसा अपार आनंद हो गया जिससे अधिक कुछ नहीं हो सकता। इसलिए स्तब्ध होकर योग्य उत्तर न सूझने के कारण मैं अवाक् रह गयी। चिंतित हो गयी। भाग्य भी पागलपन दिला सकता है क्या ? । ३९१८

**मुऩ्ऩै नीक्कुवॆऩ् सॉय्शिऱै यॆऩ्ऱनी, पिऩ्ऩै नीक्कि युवहैयुम् बेशितै**
**अॆऩ्ऩ पेऱ्ऱितै यीहुव दॆऩ्वद, उऩ्ऩि नोक्कि युरैमऱन् दोविऩेऩ् 3919**

मुऩ्ऩै–पहले; सॉय्चिऱै–कठोर कारावास; नीक्कुवॆऩ्–दूर करूँगा; अॆऩ्ऱनी–ऐसा जो कहा तुम; पिऩ्ऩै नीक्कि–बाद उससे छुड़ाकर; उवकैयुम्–आनंद; पेचितै–(समाचार) बोले; अॆऩ्ऩ पेऱ्ऱितै–क्या ही भाग्य; ईकुवतु–तुम्हें दूँ; अॆऩ्पतै–यह; उऩ्ऩि नोक्कि–सोच-विचार करती; उरै मऱन्तु–कहना भूलकर; ओविऩेऩ्–बोलने से रही। ३९१९

तुम पहले कह गये थे कि कारा से छुड़ाऊँगा। फिर तुमने वही कर दिया है। आकर संतोष वृत्तांत भी कहा है। ऐसे तुम्हें प्रत्युपकार में क्या भाग्य दूँ ? इसी विचार में उलझी रही और बोलना भूल गयी। ३९१९

**उलह मूऩ्ऱु मुदवऱ् कॊरुतऩि, विलैयि लामैयु मुऩ्ऩिऩॆऩ् मेलव**
**निलैयि लामै निऩैन्दऩॆ ऩिऩ्ऩैयॆऩ्, तलैयि ऩाऱ्ऱॊऴ वेतहुन् दऩ्मैयोय् 3920**

तऩ्मैयोय्–सुयोग्य; मूऩ्ऱु उलकम्–तीनों लोक; उतवऱ्कु–देने में; ऒरु तऩि–कुछ भी; विलैयिलामैयुम्–बराबर मूल्य का नहीं; मुऩ्ऩिऩॆऩ्–यह विचार किया; मेल्–और भी; अवै–वे; निलैयिलामै–स्थायी नहीं; निऩैन्तऩॆऩ्–यह भी सोचा; निऩ्ऩै–तुम्हें; अॆऩ् तलैयिऩाल्–अपने सिर से; तॊऴवे–नमन करूँ; तकुम्–यही उचित होगा। ३९२०

सुयोग्य ! तीनों लोकों को देने की बात भी सोचूँ तो वे क्या बराबर के मूल्य के हो सकेंगे ? और भी वे अस्थायी हैं। यही सोचती रह गयी। सिर झुकाकर प्रणाम करूँ —यही उचित है। ३९२०

**आद लाऩॊऩ् ऱुदवुद लाऱ्ऱलेऩ्, यादु सॆय्वदॆऩ् ऱॆण्णि यिरुन्दऩॆऩ्**
**वेद नऩ्मणि वेहडञ् जॆय्दऩ्ऩ, तूद वॆऩ्ऩिऩिच् चॆय्तिऱञ् जॊल्लॆऩ्ऱाळ् 3921**

आतलाल्–इसलिए; ऒऩ्ऱु–कुछ; उतवुतल्–देने में; आऱ्ऱलेऩ्–अशक्त हूँ; यातु चॆय्वतु–क्या करूँ; अॆऩ्ऱु–ऐसा; अॆण्णि–सोचकर; इरुन्तऩॆऩ्–चुप रह गयी; वेतम्–छेदयुक्त; नल् मणि–अच्छे रत्न को; वेकटम्–तराशना; चॆय्तऩ्ऩ–किया गया जैसे; तूत–हे दूत; इऩि–अब; चॆय् तिऱम्–करने का प्रकार; अॆऩ् चॊल्–क्या है कहो; अॆऩ्ऱाळ्–कहा, देवी ने। ३९२१

'इसलिए कुछ प्रत्युपकार करने में असमर्थ हूँ। मैं क्या करूँ ?' इसी पसोपेश में स्तब्ध रह गयी। छेदयुक्त और तराशी हुई मणि के

समान सुसंस्कृत तथा सुंदर कार्य करनेवाले दूत ! अब क्या कार्य करना है ? तुम्हीं बताओ। —सीताजी ने ऐसा कहा। ३९२१

ऍऩक्क ळिक्कुम् वरमॆऩ् बिराट्टिनिऩ्
मऩक्क ळिक्कुमर् ऱुऩ्ऩैयम् माऩवऩ्
तऩक्क ळिक्कुम् बणियिऩुन् दक्कदो
पुऩक्क ळिक्कुल मामयिल् पोऩ्ऱुळाय् 3922

ऍम् पिराट्टि–मेरी आराध्या; पुऩम् कळि कुलम्–आकाश में मोद के साथ घूमनेवाले; मा मयिल्–श्रेष्ठ कलापी; पोऩ्ऱुळाय्–समाना; ऍऩक्कु–मुझे; अळिक्कुम् वरम्–देने योग्य वर; निऩ्–आपके; मऩम्–मन के; कळिक्कु–आनंद के लिए; उऩ्ऩै–आपको; अम् माऩवऩ्–उन मनुकुलश्रेष्ठ; तऩक्कु–श्रीराम के पास; अळिक्कुम्–दिला देने के; पणियिऩुम् तक्कतो–कार्य से अधिक योग्य कुछ है क्या। ३९२२

भगवती ! आकाशचारी मत्त कलापी-सी देवी ! आप मुझे यही वर दें कि मैं आपको उन मनुकुलश्रेष्ठ के पास ले जाकर पहुँचा दूँ। उस संदर्भ से अधिक योग्य क्या होगा ? । ३९२२

ऍऩवु रैत्तुत् तिरिशडै याळॆम्मोय्
मऩवि ऩिऱ्चुडर् मामुह माट्चियाळ्
तऩैयॊ ऴित्तिव् वरक्कियर् तङ्गळै
विऩैयि ऩिऱ्चुड वेण्डुवॆऩ् याऩॆऩ्ऱाऩ् 3923

ऍऩ उरैत्तु–ऐसा कहकर; ऍम्मोय्–मेरी माता; मऩविऩिल्–रत्न के समान; याऩ्–मैं; चुटर्–कांतिमय; मा मुकम्–मुख की; माटचियाळ्–प्रफुल्लता वाली; तिरिचटैयाळ्–त्रिजटा; तऩै ऑऴित्तु–को छोड़कर; इव् अरक्कियर् तङ्कळै–इन राक्षसियों को; विऩैयिऩिल्–बुरी तरह से; चुट वेण्टुवॆऩ्–जलाना चाहूँगा; ऍऩ्ऱाऩ्–कहा (हनुमान ने)। ३९२३

हनुमान ने ऐसा कहकर आगे कहा कि मेरी माता ! रत्न-सम छविमय प्रफुल्ल मुखवाली श्रेष्ठ त्रिजटा को छोड़कर अन्य इन राक्षसियों को बुरी तरह से जला देना चाहता हूँ। ३९२३

उरैय लावुरै युऩ्ऩै युरैत्तुराय्, विरैय वोडि विऴुङ्गुव मॆऩ्ऱुळार्
वरैशॆय् मेनियै वळ्ळुहि रार्पिळन्, दिरैशॆय् वेऩ्मऱ लिक्किऩि यॆऩ्ऩुमाल् 3924

उरै अला उरै–अकथ्य शब्द; उरैत्तु–कहकर; विरैय ओटि–सवेग दौड़कर; उराय्–ऊपर गिरकर; उऩ्ऩै विऴुङ्कुवोम्–तुम्हें निगल लेंगी; ऍऩ्ऱु उळार्–यह कह चुकी थीं; वरै चॆय्–पर्वतोपम स्थूल; मेऩियै–शरीर को; इऩि वळ्–अब तेज; उकिराल् पिळन्तु–नख से चीरकर; मऱलिक्कु–यम का; इरै चॆय्वेऩ्–भोजन बना दूंगा; ऍऩ्ऩुम्–यह कहा। ३९२४

उन्होंने न कहने योग्य वचन कहे थे। जल्दी दौड़कर आपके ऊपर गिरी थीं और धमकी दी थीं कि 'तुझे निगल लेंगी'। ऐसे उनके पर्वतोपम शरीर को अपने तेज़ नाखून से चीरना चाहूँगा; और यम को भोज दिलाना चाहूँगा। ३९२४

कुडल्कु इ़ैत्तुक् कुरुदि कुडित्तिवर्, उडन्मु रुक्किथिट् टुण्गुवें नॆन्ऱलुम्
अडल रक्किय रन्नैनित् पादमे, विडल मॆय्च्चर णॆन्ऱु वॆरुवलुम् 3925

इवर्—इनकी; कुटल् कुरैत्तु—आँतें नोच लेकर; कुरुति कुटित्तु—रक्त पीकर; उटल्—शरीर को; मुरुक्कि इट्टु—ऐंठकर छिन्न कर; उण्कुवॆन्—खा लूँगा; ऎन्ऱलुम्—कहते ही; अटल् अरक्कियर्—सशक्त राक्षसियाँ; अन्नै—माताजी; नित् पातमे—तुम्हारे चरणों में ही; मॆय् चरण्—हमारा सच्चा आश्रय है; विटलम्—नहीं छोड़ेंगी; ऎन्ऱु—ऐसा; वॆरुवलुम्—डरते ही। ३९२५

इनकी आँतें निकाल दूँ; रक्त पी लूँ; शरीर ऐंठकर छिन्न-भिन्न करा दूँ और खा जाऊँ। जब हनुमान ने इस भाँति अपनी इच्छा प्रकट की तो तगड़ी राक्षसियाँ यह कहते हुए सीता की शरण में गयीं कि हे अंब! आपके चरण ही हमारे लिए सच्चा आश्रय हैं। हम उन्हें न छोड़ेंगी। वे भयातुर थीं। ३९२५

अन्नै यञ्जन्मि नञ्जन्मित् नीरेनो, मन्नु मारुदि मामुह नोक्किवे
ऱॆन्न तीमै यिवरिळैत् तारवत्, शॊन्न शॊल्लित्त वल्लदु तूय्मैयोय् 3926

अन्नै—जगज्जननी; नीर्—तुम लोग; अञ्चन्मित्—मत डरो; अञ्चन्मित्—मत डरो; मन्नुम् मारुति—चिरंजीव मारुति का; मामुकम् नोक्कि—बड़ा मुख देखकर; तूय्मैयोय्—पवित्र पुरुष; इवर्—इन्होंने; अवन् चॊन्न—उसकी कही; चॊल्लित्त—आज्ञा; अल्लतु—के सिवा; वेऱु—और; ऎन्न—कौन; तीमै इऴैत्तार्—बुराई की। ३९२६

जगज्जननी ने उन्हें यह कहकर आश्वस्त किया कि डरो मत! तुम लोग डरो नहीं। फिर चिरंजीव मारुति के बड़े मुख पर दृष्टि डालकर कहा कि पवित्र पुरुष! इन लोगों ने रावण की आज्ञा के अनुसार काम करने के सिवा कौन सी अन्य बुराई की थी?। ३९२६

याति ळैत्त वितैयिनि निव्विडर्, तान्न डुत्तदु तायिनु मन्बिनोय्
कूनि यिऱ्कॊडि यारल रेयिवर्, पोन्न वप्पॊरुळ् पोऱ्ऱले पुन्दियोय् 3927

तायिनुम्—माता से भी; अन्पिनोय्—प्रेम करनेवाले; यान्—मैंने; इऴैत्त—जो किया; वितैयिनिन्—उस बुरे कर्म से; इव् इटर्—यह संकट; अटुत्ततु—आया; इवर्—ये; कूनियिन्—कुब्जा से; कॊटियार् अलर्—क्रूर नहीं; पुन्तियोय्—बुद्धिमान; पोन—जो बीत गया; अ पॊरुळ्—वह कार्य; पोऱ्ऱलै—मानो मत। ३९२७

माता से भी अधिक प्रेम कर सकनेवाले! यह संकट मेरे कुकर्म के

फलस्वरूप आया था। ये बेचारी राक्षसियाँ कुब्जा (मंथरा)-सी क्रूर नहीं ! हे बुद्धिमान ! बीती बातों की परवाह मत करो। ३९२७

ॲन्क्कु नीयरु ळिव्वरन् दीविनै, तन्क्कु वाळ्विड माय शॅळक्कियर्
मन्क्कु नोय्शॅय लॅन्ऱनळ् मामदि, तन्क्कु मामरुत् तनद मुहत्तिनाळ् 3928

ती विनै–बुराई; तन्क्कु–के लिए; वाळ्विटम् आय–आगार जो हैं; नो चॅयल्–दुःख मत दो; नी चळक्कियर्–इन राक्षसियों के; मनक्कु–मन को; अरुळ्–देने की कृपा करो; ॲन्ऱनळ्–ॲनक्कु–तुम मुझे; इव् वरम्–यह वर; मामरु–बड़ा कलंक; तन्त मुकत्तिनाळ्–कहा; मामति तनक्कु–श्रेष्ठ चन्द्र को; जिसने दिया वैसे मुख वाली ने। ३९२८

पापागार इन राक्षसियों का मन मत दुखाओ। मुझे यह वर दो ! ऐसा कहा मान्य चंद्र को भी (कम सौंदर्य का) कलंक जिन्होंने दिलाया था उन सुंदर मुखवाली ने ! । ३९२८

ॲन्ऱु पोदि लिरैञ्जिन ॲम्बिरान्, तन्ऱु णैप्पॅरुन् देवि तयावॅना
निन्ऱ काले नॅडियवन् वीडण, शॅन्ऱु तानम तेवियैच् चीरॊडुम् 3929

ॲन्ऱु पोतिल्–कहने पर; ॲम्पिरान् तन्–मेरे नाथ की; तुणै पॅरु–संगिनी बड़ी; तेवि–देवी की; तया–दया; ॲना–कहकर; इरैञ्चिनन्–विनय करके; निन्ऱ काले–जब खड़ा रहा, तब; नॅटियवन्–त्रिविक्रम ने; वीटण–विभीषण; चॅन्ऱु–जाकर; नम् तेवियै–मेरी देवी को; चीरॊटुम् ता–शृंगार के साथ लाओ। ३९२९

जब उन्होंने ऐसा कहा तब मारुति ने कहा कि मेरे भगवान श्रीराम की संगिनी आदरणीय देवी की दया (जैसी हो यही हो)। जब यह कह कर हनुमान विनय के साथ इधर खड़ा रहा, तब उधर त्रिविक्रम के अवतार श्रीराम ने विभीषण से कहा कि हे विभीषण ! जाओ हमारी देवी को शृंगार करके लिवा लाओ। ३९२९

ॲन्ऩुङ् गाले यिरुळुम् वॅयिलुङ्गार्, मिन्नुङ् गाले यियर्कैय वीडणन्
उन्नुङ्गालक् कॊणर्दियॆन् ऱोदुमप्, पॊन्निन् काट्टळिर् चूडिनन् पोन्दुळान् 3930

ॲन्नुम् काले–जब कहा तब; इरुळुम् वॅयिलुम्–अंधकार और धूप; कार् मिन्नुम्–मेघ में बिजली; काल्–निकालनेवाले; ऐ इयर्कैय–सुन्दर स्वभाव वाले; वीटणन्–विभीषण ने; पोन्तुळान्–आकर; उन्नुम् काले–सोचने की देर में; अ पॊन्निन्–कॊणर्ति–लाओ; ॲन्ऱु–ऐसा; ओतुम्–जिसके सम्बन्ध में कहा गया; चूटिनन्–अपने सिर पर लगा उन लक्ष्मी के; काल् तळिर्–चरणपल्लव को; लिया। ३९३०

उनके यों कहने पर अंधकार, धूप और मेघमध्य बिजली (क्रमशः शरीर, आभरणों और किरीट से) निकालनेवाले आकार-सौंदर्य का विभीषण अशोक वन में गया ; और जिनके संबंध में श्रीराम ने कहा था उन

श्रीलक्ष्मी के चरणपल्लवों पर गिरकर उन्हें अपने सिर पर धारण कर लिया (दंडवत् की)। ३९३०

वेण्डिऱ्ऱु मुडिन्द दन्ऱे वेदियर् वेद नित्तैक्
काण्डऱ्कु विरुम्बु हिन्ऱा नुम्बरुङ् गाण निन्ऱार्
पूण्डहक् कोलम् वल्लै पुनैन्दने वरुत्तम् बोक्कि
ईण्डुक् कोण् डणैदि यॆन्ऱा नॆळ्न्दरु ळिऱैवियॆन्ऱान् 3931

इऱैवि–भगवती; वेण्टिऱ्ऱु–चाही हुई (जीत); मुटिन्ततु–मिल गयी; वेतियर् वेतन्–वेदवेद्य; नित्तैक् काण्टऱ्कु–आपसे मिलना; विरुम्पुकिन्ऱान्–चाहते हैं; उम्परुम्–देव भी; काण निन्ऱार्–दर्शनार्थ खड़े हैं; ईण्टु–यहाँ; कॊण्टु अणैति–ले आओ; ऎन्ऱान्–कहा है; वरुत्तम् पोक्कि–दुःख छोड़कर; वल्लै–शीघ्र; पूण्टक कोलम्–आभरणों से युक्त शृंगार; पुनैन्तनै–करा लें; ऎळुन्तरुळ्–पधारें; ऎन्ऱान्–कहा (विभीषण ने)। ३९३१

विभीषण ने निवेदन किया। भगवती! मनोकामना पूरी हो गयी। वेदवेद्य श्रीराम आपसे मिलना चाहते हैं। देवगण भी आपके दर्शन की चाह लेकर खड़े हैं। श्रीराम ने आज्ञा दी है कि उन्हें लिवा ले आओ। आप दुःख दूर करके शीघ्र शृंगार कर लें और पधारें। ३९३१

यानिव णिरुन्द वण्णम् यिमैयवर् कुळुवु मॆङ्गळ्
कोनुमम् मुनिवर् तङ्गळ् कूट्टमुङ् गुलत्तुक् केऱ्ऱ
वानुयर् कऱ्पिन् माद रीट्टमुङ् गाण्डल् माट्चि
मेनिनै कोलङ् गोडल् विळुमिय दन्ऱु वीर 3932

वीर–वीर; यान्–मैं; इवण्–इधर; इरुन्त वण्णम्–जैसी रही उसी प्रकार; इमैयवर् कुळुवुम्–देवगण और; ऎङ्कळ् कोनुम्–हमारे राजा; अ मुनिवर् तङ्कळ्–उन मुनियों के; कूट्टमुम्–समूह; कुलत्तुक्कु एऱ्ऱ–कुल के योग्य; कऱ्पिन्–पातिव्रत्यशीला; मातर्–स्त्रियों को; ईट्टमुम्–जमात; काण्टल्–देखें यही; माट्चि–गौरव है; मेल्–फिर; निनै कोलम्–तुम जैसे सोचते वैसा शृंगार; कोटल्–करना; विळुमियतु अन्ऱु–श्लाघ्य नहीं। ३९३२

(देवी ने कहा—) हे वीर! मैं जैसे रहती हूँ उसी स्थिति में सुर लोग, हमारे ईश्वर, मुनिवृन्द और कुलोचित पातिवृत्य-शीला नारियाँ देखें —यही गौरव-दायी है! इतना होने के बाद जैसे तुम सोचते हो, वैसा शृंगार कर लेना श्लाघ्य नहीं। ३९३२

ऎन्ऱन ळिऱैवि केट्ट विराक्कदर्क् किऱैव नीलक्
कुन्ऱन तोळि नान्ऱन् पणियिनिऱ् कुऱिप्पि दॆन्ऱान्
नन्ऱॆन नङ्गै नेर्न्दाळ् नायहक् कोलङ् गॊळ्ळप्
चॆन्ऱनर् वान नाट्टुत् तिलोत्तमै मुदलोर् शेर 3933

अन्ऱ्ऱळ्–कहा; इऱैवि–भगवती ने; केट्ट–सुनकर; इराक्कतर्क्कु–राक्षसों के; इऱैवन्–राजा ने; नीलम् कुन्ऱु–नील-पर्वत; अन–के समान; तोळिनान् तन्–कन्धोंवाले की; पणियितिल्–आज्ञा का; कुऱिप्पु इतु–संकेत यही; ऍन्ऱान्–कहा; नङ्कै–देवी ने; नन्ऱु–अच्छा; ऍन–ऐसा कहकर; नेर्न्ताळ्–सम्मति दिलायी; नायकम्–अतिश्रेष्ठ; कोलम् कोळ्ळ–शृंगार कर लें, इस वास्ते; वान् नाट्टु–व्योमलोक की; तिलोत्तमै मुतलोर्–तिलोत्तमा आदि; चेर चॅन्ऱनर्–मिलकर आयीं। ३९३३

देवी के ऐसा कहने पर राक्षसाधिपति ने निवेदन किया कि नील-पर्वतोपम कंधों वाले श्रीराम की आज्ञा का संकेत यही है! तब देवी 'ठीक है' कहकर सम्मत हुई। उन्हें उत्कृष्ट रीति से शृंगार किया जाय, इस वास्ते व्योमलोक की तिलोत्तमा आदि अप्सराएँ एक साथ मिलकर आयीं। ३९३३

मेनहै यरम्बै मऱ्ऱु युरुप्पशि वेऱु मुळ्ळ
वानह नाट्टु मादर् यारुमन् जनत्तुक् केऱ्ऱ
नानॅय् यूट्टप् पट्ट नवैयिलाक् कलवै ताङ्गिप्
पोनहन् दुऱन्द तॆयल् मरुङ्गुऱ नॆरुङ्गिप् पुक्कार् 3934

मेनकै–मेनका; अरम्पै–रंभा; मऱ्ऱु उरुप्पचि–और उर्वशी; वेऱु उळ्ळ–अन्य जो थीं; वानकम् नाट्टु–व्योमलोक की; मातर् यारुम्–सभी स्त्रियाँ; मञ्चनत्तुक्कु एऱ्ऱ–स्नान योग्य; नानम् नॅय्–कस्तूरी का; ऊट्टप्पट्ट–मिलाया गया; नवै इला–अनिंद्य; कलवै ताङ्कि–लेप धरकर; पोनकम् तुऱन्त–आहार जो नहीं करती थीं; तॆयल्–उन देवी के; मरुङ्कु उऱ–पास; नॆरुङ्कि पुक्कार्–सटकर आयीं। ३९३४

मेनका, रंभा, उर्वशी और अन्य व्योमवासिनियाँ स्नान योग्य कस्तूरी आदि का अनिंद्य लेप आदि लेकर उन देवी के पास आयीं जो कि दस महीनों से आहार त्याग कर रही थीं। ३९३४

काणियैप् पॆण्मैक् कॆल्लाङ् गऱ्पिनुक् कणियैप् पॊऱ्पिन्
आणियै यमिऴ्दिन् वन्द वमिऴ्दिनै यऱत्तिन् तायैच्
चेणुयर् मऱैयै यॆल्ला मुऱैशॆय्द शॆल्व नॆन्न
वेणियै यरम्बै मॆल्ल वरन्मुऱै शुहिर्त्तु विट्टाळ् 3935

पॆण्मैक्कु ऎल्लाम्–सभी स्त्री के लक्षणों की; काणियै–जनक-भूमि को; कऱ्पिनुक्कु–पातिव्रत्य के; अणियै–शृंगार को; पॊऱ्पिन् आणियै–सौंदर्य की कसौटी को; अमिऴ्तिन् वन्त–अमृत के साथ आयी; अमिऴ्तिनै–अमृत को; अऱत्तिन् तायै–धर्म की माता को; वेणियै–(उनके) केश को; चेण् उयर् मऱैयै–बहुत उत्कृष्ट वेदों; ऎल्लाम्–सभी के; मुऱै चॆय्त–व्यवस्थाकारी; चॆल्वन् ऎन्न–धनी श्रीविष्णु के समान; अरम्पै–रम्भा ने; मॆल्ल–धीरे से; वरन् मुऱै–यथाक्रम; चुकिर्त्तु विट्टाळ्–सँवार दिया। ३९३५

रंभा ने पहले उन स्त्रियों के लक्षणों की जनक-भूमि, पातिव्रत्य के शृंगार, अमृत के साथ निकले अमृत, और धर्म की जननी सीता का केश सँवारा, उसी प्रकार जिस प्रकार श्रीविष्णु ने सारे वेदों को क्रमबद्ध किया था। ३९३५

पाहडरन् दमुदु पिलहुम् बवळवायत् तरळप् पत्ति
शेहड़ विळक्कि नातन् दीट्टिमण् शेरन्द काशै
वेहडम् जॅय्यु मापोल् मज्जन विदियिन् वेदत्
तोहैमङ् गलङ्गळ् पाड वाट्टिन रुम्बर् मादर् 3936

उम्पर् मातर्–देवललनाओं ने; पाकु अटर्न्तु–मधुरता से भरकर; अमुतु पिलकुम्–अमृतमय वाणी कहनेवाले; पवळम्–प्रवाल-सम; वाय्–मुखों के; तरळम् पत्ति–मुक्ता-सम दंतावली को; चेकु अऱ–मैल छुड़ाते हुए; विळक्कि–माँजकर; नातम्–सुवासित तेल; तीट्टि–(सिर पर) मलकर; मण् चेर्न्त–मैले; काचै–रत्न को; वेकटम् चॅय्युमापोल्–तराशा जाय जैसे; वेतत्तु–वेदविहित प्रकार से; मज्चनम् वितियिन्–स्नान-सन्ध्या विधिवत; ओकै–आनंद के साथ; मङ्कलङ्कळ् पाट–मंगलगीतों को गाते हुए; आट्टिनर्–स्नान कराया। ३९३६

देवललनाओं ने अमृतभाषी प्रवालाधरों के मुख की मुक्ता-सम दंत-पंक्ति को मैल दूर करते हुए माँज दिया। फिर सुगंधित तेल को सिर पर मलकर मैले रत्न को तराशा जाता हो ऐसा वेदोक्त रीति से मज्जन कराया। तब मंगल-गीत गाये जा रहे थे। ३९३६

उरुविळै पवळ वल्लि पानुरै युण्ड वॆन्न
मरुविळै कलवै यूट्टिक् कुङ्गुम मुलैयिन् माट्टिक्
करुविलै मलरिन् काट्चिक् काशरु तुगिलु कामन्
तिरुविळै यलहुरू केऱ्प मेहलै तळुवच् चॆय्दार् 3937

उरुविळै–बहुत सुन्दर; पवळ वल्लि–प्रवाल-लता; पाल् नुरै–दुग्धफेन से; उण्टतु ऎन्न–ढका हो जैसे; मरुविळै–सुगंधित; कलवै ऊट्टि–चोवा मलकर; कुङ्कुमम्–कुंकुम-लेप को; मुलैयिन् माट्टि–स्तनों पर चर्चित कर; करुविळै मलरिन्–नीलोत्पल-सम; काट्चि–दृश्यमान; काचु अऱु–निर्दोष; तुकिल्–रेशमी वस्त्र; कामन् तिरुविळै–मन्मथ-भोगश्रो से; अलकुल्कु–युक्त भग-प्रदेश के; एऱ्प–योग्य; मेकलै–मेखला को; तळुव चॆय्तार्–युक्त रीति से पहनाया। ३९३७

उन्होंने देवी के श्रीशरीर पर चंदन-चर्चा की तब वे दुग्धफेन से आच्छादित प्रवाल-लता के समान लगीं। स्तनों पर कुंकुम लेप लगाया। नीलोत्पल-सम पवित्र वस्त्र पहनाया तथा काम-भोग-योग्य वरांग को अलंकृत करते हुए मेखला पहनायी। ३९३७

चन्दिरन् तेवि मारिड् डहैयुरु तरळप् पैम्बूण्
इन्दिरै तेविक् केऱ्प वियैवन पूट्टि याणर्च्

चिन्दुरप् पवळच् चॅव्वायत् तेम्बशुम् बाहु तीऱ्ऱि
मन्दिरत् तयित्ति नीराल् वलञ्जॅय्दु काप्पु मिट्टार् 3938

इन्तिरै तेविक्कु–देवी इंदिरा (सीता) के; एऱ्प–योग्य; इयैवत–युक्त; चन्तिरन्–चन्द्र की; तेविमारिल्–पत्नियों के समान; तकै उऱु–सुन्दर; तरळम्–मोती के और; पैम् पॊण्–चोखे स्वर्ण के आभरण; पूट्टि–पहनाकर; याणर्–ताजे; चिन्तुरम्–सिंदूर के समान; पवळम्–प्रवाल-सम; चॅव्वाय्–लाल अधरों पर; तेम्–मधुर; पचुम्–नवीन; पाकु–तांबूलरस; तीऱ्ऱि–लगाकर; मन्तिरत्तु–मंत्रोच्चारण के साथ; अयित्ति नीराल्–अन्नमिश्रित जल को; वलम् चॅय्तु–दायीं ओर से घुमाकर; काप्पुम् इट्टार्–रक्षा-बन्धन किया। ३९३८

श्रीदेवी सीता के योग्य, चंद्रपत्नी नक्षत्रिकाओं के समान मुक्ताओं की तथा स्वर्णनिर्मित आभरण पहनाये। नये, सिंदूर तथा प्रवाल-सम अधरों पर मधुर तथा नवीन 'तांबूल सार' लगाया। फिर मंत्रोच्चारण के साथ अन्नमिश्रित जल की थाली घुमायी और उसी जल से भाल पर 'दृष्टिदोष' से रक्षित करने के लिए बिंदी लगायी। ३९३८

मण्डल मदियि नाप्पण् मानिरुन् दॅन्न मानम्
कॊण्डन रेऱ्ऱि वान मडन्दैयर् तॊडर्न्दु कूड
मण्डिवा नरुम मोड वरक्करुम् बुरञ्जूऴ्न् दोड
अण्डर्ना यहन्पा लण्णल् वीडण नरुळिर् चॅन्ऱान् 3939

मतियिन्–चन्द्र; मण्टलम् नाप्पण्–मंडलमध्य; मान् इरुन्तॆन्न–हरिण रहता जैसे; मानम्–यान पर; कॊण्टनर् एऱ्ऱि–ले रखकर; वानम् मटन्तैयर्–देव-ललनाएँ; तॊटर्न्तु कूट–साथ गयीं; वानररुम्–वानर भी; मण्टि ओट–एकत्र, साथ आये; अरक्करुम्–राक्षस भी; पुरम्–बाजू में; चूऴ्न्तु ओट–घेरकर दौड़े आये; अण्टर्–देवों के; नायकन् पाल्–नायक के पास; अण्णल् वीटणन्–महिमावान विभीषण; अरुळिल् चॅन्ऱान्–श्रीरामाज्ञा के अनुसार गया। ३९३९

चंद्रमंडल के मध्य जैसे हरिण रहता हो वैसे उन्होंने सीताजी को यान पर चढ़ाया। देवस्त्रियाँ साथ रहीं। विभीषण उन्हें अंडनायक श्रीराम के पास उनकी आज्ञा के अनुसार ले चलने लगा। तब वानर वीर पास रहते गये और राक्षस लोग चारों ओर भीड़ लगाकर तेज चलने लगे। ३९३९

इप्पुरत् तिमैयवर् मुनिव रेऴैयर्
तुप्पुरच् चिवन्दवाय् विञ्जैत् तोहैयर्
मुप्पुरत् तुलहिनु मॊण्णिन् मुऱ्ऱिनोर्
ऒप्पुरक् कुविन्दन रोहै कूऱुवार् 3940

इ पुरत्तु–इधर; इमैयवर्–देव; मुनिवर्–ऋषि; एऴैयर्–पत्नियाँ; तुप्पु उऱ–प्रवाल-सम; चिवन्त–लाल; वाय्–अधरों वाली; विञ्चै तोकैयर्–विद्याधारियाँ;

मु पुरत्तु–त्रिविध; उलकित्तुम्–लोकों के; ऍण्णिल्–गिनती में; मुऱ्ऱिऴैयोर्–बड़ी (स्त्रियाँ); ओर्क्कुऱुवार्–संतोष-समाचार कहते हुए; ऑप्पुर्–एक साथ; कुविन्ततर्–आकर भीड़ में मिले। ३९४०

इधर देव, ऋषि, उनकी पत्नियाँ, प्रवाल-सम अधर वाली विद्याधर-वनिताएँ और त्रिलोकवासिनी असंख्यक रमणियाँ आपस में संतोष समाचार कहते हुए एक साथ आकर जुटीं। ३९४०

अरुङ्गुलक् करूपित्तुक् कणियै यण्मित्तार्
मरुङ्गुपिन् मुन्शॆल वऴियिन् ऱॆन्नलाय्
नॆरुङ्गिनर् नॆरुङ्गुऴि निरुद रोच्चलाल्
करुङ्गडन् मुऴक्कॆनप् पिऱन्द कम्बलै 3941

अरु कुलम्–श्रेष्ठकुल-जाता; करूपित्तुक्कु–पातिव्रत्य के; अणियै–शृंगार को; अण्मित्तार्–पास आकर; मरुक्कु–पास में; पिन् मुन्–पीछे और आगे; ऍल–हटने; वऴि इन्ऱु–मार्ग नहीं; ऍन्नलाय्–ऐसी रीति से; नॆरुङ्किनर्–सटे; नॆरुङ्कु उऴि–सटते समय; निरुतर् ओच्चलाल्–राक्षसों के बेत्र उठाकर भगाने से; करु कटल्–काले सागर के; मुऴक्कु ऍन–गर्जन के समान; कम्पलै पिऱन्त–हो-हल्ला मचा। ३९४१

इस भाँति सभी लोग पातिव्रत्य के शृंगार, कुलीना सीताजी को चारों ओर से पास से घेरकर आगे, पीछे, पार्श्वों में सर्वत्र जाने लगे और इधर-उधर हटने के लिए स्थान नहीं रहा। तब भीड़ को रोकने के लिए राक्षसों ने छड़ी घुमायी तो काले सागर के गर्जन के समान बड़ा हल्ला मच गया। ३९४१

अव्वऴि यिरामनु मलर्न्द तामरैच्
चॆव्विवाण् मुहङ्गॊडु शॆयिर्त्तु नोक्कुऱा
इव्वॊलि यावदॆन् ऱियम्ब विऱ्ऱॆन्ऱाक्
कव्वॆयिन् मुनिवरर् कऴऱि नाररो 3942

अव्वऴि–तब; इरामतुम्–श्रीराम ने भी; अलर्न्त–प्रफुल्लित; तामरै–कमल-सम; चॆव्वि–अच्छे; वाऴ् मुकम् कॊटु–प्रकाशमय मुख पर; चॆयिर्त्तु–क्रोध का भाव लाकर; नोक्कुऱा–देखकर; इव् ऑलि–यह शोर; यावतु–क्या; ऍन्ऱु इयम्प–ऐसा पूछा; कव्वॆयिन्–उच्च स्वर में; मुनिवरर्–मुनिवरों ने; इऱ्ऱु ऍन्ऱा–यही है; कऴऱिनार्–ऐसी बात बतायी। ३९४२

तब श्रीराम का अरुण कमल के समान सुन्दर श्रीमुख पर कोप का भाव जग गया। कोप के साथ देखकर श्रीराम ने पूछा कि यह शोर काहे का? तब उच्च आवाज़ में मुनिवरों ने 'उसका कारण अमुक है' बताया। ३९४२

मुऩिवरर् वाशहङ् गेट्पु ड्रादमुन्
ननियिदऴ् तुडित्तिड नहैत्तु वीडणन्
तनैयॆळ नोक्किनी तहाद शॆय्दियो
पुऩिदनूल् कऱ्‌ऱुणर् पुनृदि योयॆन्ऱान् 3943

मुनिवार्–मुनिवरों के; वाचकम्–वचनों को; केट्पुड्रात मुन्–सुनने के पूर्व ही; इतऴ्–अधरों के; नति–खूब; तुटित्तिट–फड़कते; नकैत्तु–हँसकर; वीटणन् तनै–विभीषण को; ऍळ नोक्कि–मुख उठा देख; पुनित नूल्–पवित्र ग्रंथ; कड्ड उणर्–पढ़कर ज्ञानमय; पुनृतियोय्–बुद्धिवाले; नी–तुम; तकात–अनुचित कार्य; चॆय्तियो–करो क्या; ऍन्ड्रान्–पूछा। ३९४३

मुनिवरों का उत्तर सुनते ही श्रीरामजी क्रोध की हँसी हँसे, तब उनके सुंदर अधर खूब फड़के। विभीषण से पूछा कि हे पवित्र शास्त्रज्ञ बुद्धिमान ! तुम भी अनुचित कार्य करोगे क्या ? । ३९४३

कडुन्दिऱ् लमर्क्कळङ् गाणु माशैयाल्
नॆडुन्दिशैत् तेवरु निन्ऱ यावरुम्
अडैन्दन रुवहैयि नडैहिन् ड्रार्हळैक्
कडिन्दिड यार्शॊनार् करुदु नूल्वलाय् 3944

करुतुम्–अन्वेषण योग्य; नूल् वलाय्–ग्रंथों में चतुर; कट्ड तिड्रल्–कठोर बल-प्रदर्शन के; अमर् कळम्–युद्धाजिर को; काणुम्–देखने की; आचैयाल्–इच्छा से; उवकैयित्–उत्साह के साथ; अटैकित्ड्रार्कळै–आनेवालों को; नॆट्ड तिचै–लम्बी दिशाओं में; तेवरुम्–रहनेवाले देवों को; नित्ड्र यावरुम्–अन्य स्थित लोगों को; कटिन्तिट–डाँटने को; चोन्नार्–कहनेवाला; यार्–कौन था। ३९४४

अन्वेषण योग्य शास्त्रनिपुण हे विभीषण ! बहुत क्रूरता के साथ जहाँ युद्ध किया गया था उस युद्धभूमि को देखने की उत्कट इच्छा से, उत्साह ले जो आ रहे हैं, उन लंबी दिशाओं के देवों और अन्य लोगों को डाँट-डपटकर दूर करने की आज्ञा किसने दी ? । ३९४४

परशुडैक् कडवुळ् नेमिप् पण्णवन् पदुमत् तण्णल्
अरशुडैत् तॆरिवै मारै यिन्ऱियॆ यमैव दुण्डो
करैशॆयर् करिय तेव रेतैयोर् कलन्दु काण्बात्
विरशुरित् विलक्कु वारो वेऱुळार्क् कॆन्गोल् वीर 3945

वीर–वीर; परचु उटै–परशुधर; कटवुळ्–ईश्वर; नेमि–चक्रायुध; पण्णवत्–के धारक; पतुमत्तु अण्णल्–पद्मासन देव; अरचु उटै–ऐश्वर्यमयी; तॆरिवै मारै–अपनी-अपनी स्त्रियों के; इन्ड्रि–विना; अमैवतु–रहें; उण्टो–ऐसा होगा क्या; वेड्ळार्क्कॆन् कोल्–फिर अन्यों की बात क्या; करै चॆयर्कु–सीमा जानने में; अरिय–कठिन; तेवर्–देवता; एतैयोर्–और अन्य; कलन्तु–मिलकर; काण्पात्–देखने; विरचुरित्–पास आयें तो; विलक्कुवारो–हटायेंगे क्या। ३९४५

हे वीर ! परशुधर शिव, चक्रधर विष्णु और पद्मासन ब्रह्मा बिना अपनी पत्नियों को साथ लिये रहते हैं क्या ? फिर अन्यों की बात क्या ? (स्त्रियाँ साथ आयेंगी ही !) अपार देव और अन्य मुनिगण आदि मिलकर देखने के लिए आयें तो उन्हें कोई हटायेंगे क्या ? । ३९४५

आदला नरक्कर् कोवे यडुप्पदन् ड्रुनक्कु मिन्ने
शादुहै मानदर् तम्मैत् तडुप्पक्षन् ड्ररुळिच् चॅङ्गण्
थेदना यहन्ड्रा निड्प वॅय्दुयिर्त् तलक्क णॅय्दिक्
कोदिला मनत्तु मॅय्युङ् गुलैन्ददन् कुणङ्गळ् तूयोन् 3946

आतलाल्–इसलिए; अरक्कर् कोवे–राक्षसराज; इन्ने–अभी; चातु कॅ–साधु-प्रकृति के; मानतर् तम्मै–लोगों को; तटुप्पतु–रोकना; उनक्कु–तुम्हारे लिए; अटुप्पतु–उचित; अन्ड्रु–नहीं; ॲन्ड्रु अरुळि–ऐसा कहकर; चॅन् कण्–अरुणाक्ष; वेत नायकन्–वेदनायक के; निड्प–स्थित होते; कुणङ्कळ्–गुणों में; तूयोन्–पवित्र; अलक्कण्–दुःख; ॲय्ति–पाकर; वॅय्तुयिर्त्तु–निःश्वास छोड़कर; कोतिला–निर्दोष; मनत्तुम्–मन और; मॅय्युम्–शरीर से; कुलैन्ततन्–काँपने लगा । ३९४६

इसलिए हे राक्षसराज ! उन साधु-व्यवहार लोगों को रोकना तुम्हारे लिए उचित काम नहीं । अभी आने दो । —इस तरह अरुणाक्ष वेद-नायक श्रीराम ने कृपा से आज्ञा सुनायी । पवित्र गुणों वाला विभीषण दुःखी हुआ ! लम्बी साँसें छोड़ता हुआ काँपने लगा यद्यपि शरीर और मन से वह अनिंद्य था । ३९४६

अरुन्ददि यनैय नङ्गै यमरक्कळ मणुहि याडर्
परुन्दोड् कळुहुम् पेयुम् पशिप्पिणि तीरु माड्र
विरुन्दिड्डु विल्लिन् शॅल्वन् विळावणि विरुम्बि नोक्किक्
करुन्दडङ् गण्णु नॅञ्जुङ् गळित्तिड विन्नैय शॊन्नाळ् 3947

अरुन्तति–अरुन्धती; अनैय–समाना; नङ्कै–देवी ने; अमर् कळम्–युद्धाजिर; अणुकि–के पास आ; आटल्–समवत; परुन्तोटु–बाजों के साथ; कळुकुम्–गीधों और; पेयुम्–भूतों के; पचि पिणि–भूख का रोग; तीरुमाऱु–निवारण हो ऐसा; विरुन्तिट्टु–दावत जिन्होंने दी; विल्लिन् चॅल्वन्–उन कोदंडपाणी के; अणि विळा–सुन्दर उत्सव को; विरुम्पि–चाह के साथ; नोक्कि–देखकर; करु–काली; तट–विशाल; कण्णुम्–आँखों और; नॅञ्चुम्–मन के; कळित्तिट–मुदित होते; इन्नैय–ये वचन; चॊन्नाळ्–कहे । ३९४७

अरुंधती-सी सीताजी युद्धभूमि के पास आयीं । बाजों, गीधों और भूतों की भूख मिटाते हुए जिन्होंने उन्हें अच्छी दावत का प्रबंध कराया था, उन कोदण्डपाणी के युद्धोत्सव-दृश्य का चाव के साथ संदर्शन किया । फिर

मन में आनंद के साथ, जो उनकी काली और बड़ी आँखों में भी प्रगट हो रहा था, उन्होंने ये (निम्नोक्त) बातें (आप ही आप) कहीं। ३९४७

शीलमुङ् गाट्टियॅन् कणवन् शेवहक्
कोलमुङ् गाट्टियॅन् कुलमुङ् गाट्टियिज्
ञालमुङ् गाट्टिय कविक्कु नाळरााक्
कालमुङ् गाट्टुङ्गॉ लॅन्रन् कऱ्पॆन्राळ् 3948

चीलमुम्—मेरी सुशीलता; नाट्टि—सावित करके; ॲन् कणवन्—मेरे पति के; चेवकम्—वीरता के; कोलमुम्—दृश्य को; काट्टि—दिखाकर; ॲन् कुलमुम्—मेरे कुल को; काट्टि—दिखाकर; इञ्ञालमुम्—इस लोक को भी; काट्टिय—जिसने दिखाया; कविक्कु—उस वानर को; ॲन् तन्—मेरा; कऱ्पु—पातिव्रत्य; नाळ् अरा—निरंतर; कालमुम्—काल तक जीना; काट्टुम् कोल्—दिखा देगा क्या। ३९४८

इस हनुमान ने मेरे शील को साबित किया। मेरे पति की वीरता के दृश्य को लोकों के जानने में सहायता की। मेरे कुल की महिमा को प्रगट कराया। इस संसार को भी स्थिति दिलायी। इस वानर को क्या मेरा पातिव्रत्य चिरंजीवता दिला सकेगा? (इस पद्य में 'काट्टु'— दिखाना या प्रगट करना —शब्द विविध अर्थों में प्रयुक्त किया गया है।)। ३९४८

ॲच्चिलॅन् नुडलुयि रेहिऱ् ऱॆयिनि
नच्चिलै यॅन्बदोर् नवैयि लाळॆदिर्
पच्चिलै वण्णमुम् पवळ वायुमाय्क्
कैच्चिलै येन्दिनिन् ऱदनैक् कण्णुऱ्ऱाळ् 3949

ॲन् उटल्—मेरा शरीर; ॲच्चिल्—अपवित्र बन गया; उयिर्—प्राण; एकिऱ्ऱे—गये ही (समझो); इनि—अब; नच्चु—कोई इच्छा; इल्लै—नहीं; ॲन्पतु ओर्—ऐसे विचार की; नवै इलाळ्—पवित्र देवी; ॲतिर्—सामने; पच्चु इलै—तमाल; वण्णमुम्—वर्ण; पवळ वायुम् आय्—प्रवालाधर बन; कै चिलै एन्ति—हाथ में धनु लेकर; निन्ऱतनै—जो स्थित थे उन्हें; कण्णुऱ्ऱाळ्—देखा। ३९४९

मेरा शरीर (राक्षस की कारा में रहने से) जूठा (अपवित्र) हो गया है! प्राण ही गये हैं! अब मेरी कोई अभिलाषा न रही। निर्दोष सीताजी ने ऐसा एक भाव लेकर अपने सामने तमालवर्ण, प्रवालाधरयुक्त कोदंडपाणी के दर्शन किये। उन्हें अपनी आँखों से देखा। ३९४९

मान्मी दरस्वैयर् शूळ वन्बुळाळ्
पोन्पे रुयिरिनैक् कण्ड पॊय्युडल्
तान्दु कवर्वदन् दन्मैत् तामॆन
आनन्ङ् गाट्टुर ववनि यॆय्दिनाळ् 3950

अरमॅ्वैयर्–अप्सराओं के; चूऴ–घेरे आते; मानम् मीतु–यान पर; वन्तुळाळ्–जो आयीं वे; पोन–छूटकर गये; पेर् उयिरिनै–बड़े प्राणों को; कण्ट–फिर देखकर; पॉय्युडल्–भंगुर शरीर; तान्–स्वयं; अतु–उन प्राणों को; कवर्वुरुम्–फिर से अपना ले; तन्मैत्तु–ऐसी रीति; आम्–हो; ॲन–मानो; आननम्–आनन; काट्टुर–दिखाने; अवनि–भूमि पर; ॲय्तिनाळ्–उतरीं। ३९५०

अप्सराओं से आवृत, यान पर जो आयी थीं वे अपने आनन से ऐसा भाव दिखाते हुए यान से उतरी जिसमें पहले छूटे प्राणों को फिर से देखकर जड़ शरीर उन्हें अपना लेने की त्वरा दिखा रहा हो ! । ३९५०

पिऱप्पिनुन् तुणैवनैप् पिऱविप् पेरिडर्
तुऱप्पिनुन् तुणैवनैत् तॉऴुवु नान्निनि
मऱप्पिनु नन्ऱिदु माऱु वेऱुवीऴ्नु
दिऱप्पिनु नन्ऱॅन वॅक्क नीङ्गिनाळ् 3951

पिऱप्पिनुम्–(किसी भी) जन्म में; तुणैवनै–संगी जो होंगे उन्हें; पेर् पिऱवि–बड़ी, जन्म की; इडर् तुऱप्पिनुम्–बाधा छूटे तब भी; तुणैवनै–सहायक को; नान्–मैं; तॉऴुवु–नमस्कार करती; इनि–आगे; मऱप्पिनुम्–भूल जाऊँ तो भी; नन्ऱु–अच्छा है; इतु माऱु–इसके विपरीत; वेऱु–अन्य रीति से; वीऴ्न्तु–गिरकर; इऱप्पिनुम्–मर जाऊँ तो भी; नन्ऱु–अच्छा ही होगा; ॲन–ऐसा सोचकर; एक्कम्–दुःख; नीङ्किनाळ्–छोड़ दिया। ३९५१

देवी ने सोचा कि मैं इनके दर्शन कर चुकी जो कि मेरे किसी भी भावी जन्म में जीवनसंगी रहेंगे और जन्म के कठोर दुःख के अंत होने के बाद भी मेरे संगी होंगे ! इनकी पूजा करने के बाद उन्हें भूल जाऊँ तो भी भला समझूँगी; या मरकर गिर जाऊँ तो भी अच्छा ! वे दुःख से छूट गयीं । ३९५१

कऱ्पिनुक् करशियैप् पॅण्मैक् काप्पिनैप्
पॉऱ्पिनुक् कऴहिनैप् पुहऴिन् वाऴ्क्कैयैत्
तऱ्पिरिन् दरुळ्पुरि तरुमम् पोलियै
अऱ्पिनत् तलैवनु मसैय नोक्किनान् 3952

तलैवनुम्–नायक श्रीराम ने; कऱ्पिनुक्कु–पातिव्रत्य की; अरचियै–रानी को; पॅण्मै–स्त्रीगुणों के; काप्पिनै–रक्षण को; पॉऱ्पिनुक्कु–सुन्दरता के; अऴकिनै–सौन्दर्य को; पुकऴिन्–यश की; वाऴ्क्कैयै–जीवनधात्री को; तन् पिरिन्तु–अपने से अलग; अरुळ् पुरि–कृपा करनेवाली; तरुमम्–धर्म के; पोलियै–समान रहने वाली को; अऱ्पिन्–प्रेम से; असैय–खूब; नोक्किनान्–देखा। ३९५२

नायक श्रीराम ने भी सीताजी को प्रेम के साथ खूब निहारा, जो कि पातिव्रत्य की रानी थीं, स्त्रीगुणों की रक्षक थीं, सुंदरता की सुंदरता थीं,

यश की जीवनदायिनी थी और जो उनसे अलग रहकर कृपा करते रहे धर्म समान थीं। ३९५२

| | | | |
|---|---|---|---|
| शुणङ्गुरु | तुणंमुलै | मुत्तरिऱ् | ऱूङ्गिय |
| अणङ्गुरु | नॆडुङ्गणी | राऱु | पाय्दर |
| वणङ्गियत्तु | मयिलित्तै | माशिल् | कऱ्पित्तै |
| पणङ्गिळ | ररवॆत्त | वॆळुनुदु | पाऱ्प्पुऱ्‌रा 3953 |

चुणङ्कु उरु–पांडुरता से युक्त; तुणं मुलै–स्तनद्वय के; मुत्तरिल्–अग्रभाग पर; तूङ्किय–गिरे हुए; अणङ्कु उरु–दुःख-प्रदर्शक; नॆटु कणीर्–लम्बी अश्रु-धारा को; आऱु पाय् तर–नदी के बहते; वणङ्कु–विनत; इयल्–छटा में; मयिलित्तै–कलापी-सी सीता को; माचिल् कऱ्पित्तै–अनिंद्य पतिव्रता को; पणम् किळर्–फन फैलाये; अरवु ॲत्त–सर्प के समान; ॲळुन्तु–कोप के साथ; पाऱ्प्पुरा–देखकर। ३९५३

पांडुरता से भरे सुंदर स्तनद्वय के अग्रभाग पर आँखों से अश्रु की नदी-सी बहाते हुए छटा में कलापी-सी रहनेवाली सीताजी नमस्कार कर रही थीं,। उन अनिंद्य पतिव्रता को फन फैलाकर उठनेवाले सर्प के के समान सिर उठाकर श्रीराम ने देखा और। ३९५३

| | | | |
|---|---|---|---|
| ऊण्डिऱ | भुवन्दत्तै | यॊळुक्कम् | बाळ्पड |
| माण्डिलै | मुऱैतिऱम्ब् | बरक्कत्तु | मानहर् |
| आण्डुऱैन् | दडङ्गित्तै | यच्चन् | दीऱ्न्दिवण् |
| मीण्डदॆत्तु | लित्तॆत्तै | विरुम्बु | मॆत्तबदो 3954 |

मुऱै तिऱम्पु–अक्रमी; अरक्कत्तु–राक्षस के; मा नकर्–बड़े नगर में; आण्टु–वहाँ; उऱैन्तु–वास करके; अटङ्कित्तै–अधीन रहीं; ऊण् तिऱम्–भोजन; उवन्ततै–भोगा; ऒळुक्कम्–चरित्र के; पाळ् पट–बिगड़ने पर भी; माण्टिलै–मरीं नहीं; अच्चम्–डर; तीर्न्तु–छोड़कर; इवण्–यहाँ; मीण्टतु–फिर आयीं जो; ॲत्तु निलैवु–वह क्या सोचकर; ॲत्तै–मुझे; विरुम्पुम्–चाहेगा; ॲत्तपतो–यह विचार क्या। ३९५४

निष्ठुरता के साथ कहा कि अनीतिमान राक्षस के लंका नगर में बहुत दिन वास करती अधीन रही। यहाँ का भोजन तुम्हें भोग्य रहा। चरित्र नष्ट हो गया तो भी मरी नहीं! सारा भय छोड़कर तुम मेरे पास लौटीं क्या सोचकर? तुमने सोच लिया कि राम मुझे चाहेगा?। ३९५४

| | | | |
|---|---|---|---|
| उत्तैमोट् | पान्पॊरुट् | टुवरि | तूरत्तॊळिर् |
| मित्तैमोट् | टुरुपडै | यरक्कर् | वेररप् |
| पित्तैमोट् | टुरुपहै | कडन्दि | लेत्पिळै |
| ॲत्तैमोट् | पान्पॊरुट् | टिलङ्गै | यॆय्दित्तेत् 3955 |

मिऩ्ऩैये युळैयि ऩाऩुम् विरैमलर्त् तविशि ऩाऩुम्
निऩ्ऩैये पुहळ्दऱ् कौत्त नीदिना तवत्तिऩ् मिक्कोय्
उऩ्ऩैये वणङ्गि युऩ्ऱऩ् नरुळ्शुमन् दुयर्न्देऩ् मऱ्ऱिङ्
गॆऩ्ऩैये पॊरुवु मैन्दऩ् याऩला दिल्लै यॆऩ्ऱाऩ् 4083

मिऩ्ऩैये–विद्युत्-सी पार्वती के; उळैयिऩाऩुम्–अर्धांगी; विरैमलर्–सुगंधित कमल; तविचिऩाऩुम्–को आसन माननेवाले; निऩ्ऩैये–आपकी ही; पुकऴ्तऱ्कु–स्तुति करें; औत्त–उस योग्य; नीति–नीतिसम्मत; मा तवत्तिऩ्–महान तपस्या में; मिक्कोय्–बढ़े हुए; उऩ्ऩैये–आपको ही; वणङ्कि–स्तुति करके; उऩ्ऱऩ्–आपकी; अरुळ्–कृपा; चुमन्तु–पाकर; उयर्न्तेऩ्–उत्कृष्ट बना; ऎऩ्ऩैये–मेरी; पॊरुवुम्–समानता करनेवाला; मैन्तऩ्–मानवपुत्र; याऩ् अलातु–मुझे छोड़कर; इङ्कु इल्लै–यहाँ कोई नहीं; ऎऩ्ऱाऩ्–कहा। ४०८३

तब श्रीराम ने भरद्वाज से कहा— हे विद्युत्-छवि पार्वती के अर्धांगी पति शिव और सुगंधित-कमलासन ब्रह्मा से स्तुत्य महान तपस्वी ! आपको प्रणाम करके और आपकी कृपा का पात्र बनकर मैं उन्नत हो गया हूँ। मेरे समान मानवपुत्र, मुझे छोड़कर अन्य कोई नहीं ! । ४०८३

अव्वुरै पुहलक् केट्ट वऱिवऩु मरुळि ऩोक्कि
वॆव्वरम् बोरुद वेलोय् विळम्बुहेऩ् केट्टि वेण्डिऱ्
ऱॆव्वर मॆऩिऩुन् दन्दे ऩियम्बुदि यॆऩ्ऩलु मैयऩ्
कव्वैयिऩ् ड्राहि वॆऩ्ऱिक् कविक्कुलम् बॆऱ्ऱु वाऴ्ह 4084

अव् उरै–उस वचन को; पुकल–कहा; केट्ट–सुनकर; अऱिवऩुम्–ज्ञानी; अरुळिऩ् नोक्कि–प्रेम से देखकर; वॆम्मै–कठोर; अरम्–रेती से; पॊरुत–रेते गये; वेलोय्–भाले वाले; विळम्पुकेऩ्–एक बात कहूँगा; केट्टि–सुनिए; वेण्टिऱ्ऱु–चाहो; ऎव्वरम्–जो भी वर; ऎऩिऩुम्–हो वह; तन्तेऩ्–दिया; इयम्पुति–बताइए; ऎऩ्ऩलुम्–कहने पर; ऐयऩ्–प्रभु ने; वॆऩ्ऱि–विजयी; कविकुलम्–कपिकुल; कव्वै–दुःख से; इऩ्ऱु आकि–रहित बनें; पॆऱ्ऱु वाऴ्क–मनचीता पायें। ४०८४

श्रीराम का यह वचन सुनकर ज्ञानी मुनि ने उन पर स्नेह-दृष्टि डाली और कहा कि रेती से पैनाये गये भालेवाले ! एक बात कहूँगा। सुनिए। आप जो भी वर चाहें, माँग लें। तब श्रीराम ने यह वर माँगा कि विजयी वानरगण विमुक्त दुःख रहें और मनचाही वस्तुएँ पाकर जियें। ४०८४

अरियिनम् जॆऩ्ऱु शॆऩ्ऱ वडविह ळॆऩ्ऩत्तुम् वाऩम्
शॊरिदरु परुवम् बोल्ऱु किळ्ङ्गॊडु कऩिकाय् तुऩ्ऱि
विरिपुऩल् शॆऴ्न्देऩ् मिक्कु विळङ्गु हॆऩ्ऱियम्बु हॆऩ्ऱाऩ्
पुरियुमा तवनु मः(ह्)दे याहॆऩप् पुहन्ऱिट् टाऩाल् 4085

अरि इनम्–वानरगण; चॅन्ऱ चॅन्ऱ–जहाँ-जहाँ जाते; अटविकळ् अत्तॅत्तुम्–उन सभी वनों में; वानम्–आकाश; चोरि तरु–जिसमें खब बरसाता है; परुवम् पोन्ऱु–उस मौसम के समान; किळङ्कॉट्टु–कंदमूल के साथ; कतिकाय्–फल भी; तुन्ऱि–बहुतायत से हो; विरिपुनल्–विस्तृत जल; चॅळ्ळु तेन्–पुष्ट मधु; मिकक्कु–अधिक हो; विळङ्कुक–मिले; ॲन्ऱु–ऐसा; इयम्पुक–(वर) कहिए; ॲन्ऱान्–कहा; पुरियुम्–करिष्यमाण; मातवनुम्–महा तप वाले; अ..ते आक–वही हो; ॲन–ऐसा; पुकन्ऱिट्टान्–बोले। ४०८५

'वानरदल जहाँ भी जायँ वे वन वर्षाकालवत् कंद-मूल-फल-समृद्ध रहें। जल की समृद्धि हो और मधु भी बहुत मिले।' ऐसा वर दें। श्रीराम ने प्रार्थना की। तपस्या के कर्ता भरद्वाज ने 'वही हो' का वर दिया। ४०८५

अरुन्दव नैय नित्तो डलिहॅवॅञ् जेतॅक् कॅल्लाम्
विरुन्दिति दमैप्पॅ नॅन्ना विळङ्गुमुत् तीयि नाप्पण्
पुरिन्दॅारा हुदियै यीन्दु पुऱप्पडु मळविल् पोहम्
तिरुन्दिय वान नाडु शेरवन् दिरुत्त दन्ऱे 4086

अरुन्तवन्–महा तपस्वी; ऐय–तात; नित्तॅाट्टु–आपके साथ; अतिकम्–दलबद्ध; वॅम् चेतॅक्कु ॲल्लाम्–सारी प्यारी सेना को; इलितु–मधुर रीति से; विरुन्तु–दावत का; अमैप्पॅन्–प्रबन्ध करूँगा; ॲन्ना–ऐसा कहकर; विळङ्कुम्–विद्यमान; अ तीयिन्–उस अग्नि के; नाप्पण्–मध्य; ओर्–एक; आकुतियै–आहुति; पुरिन्तु–करके; पुऱप्पटुम् अळविल्–बाहर आते समय; पोकम् तिरुन्तिय–भोग के लिए सुरक्षित; वान नाट–स्वर्ग; चेर–पास में; वन्तु इरुत्ततु–आकर ठहर गया। ४०८६

श्रेष्ठ तपस्वी ने श्रीराम से कहा कि हे प्रभु! आपकी अनेक विभागों की और प्यारी सेना को भोज देने का प्रबंध करूँगा। यह कहकर वे आग में आवश्यक आहुति देकर बाहर आये तो भोगपदार्थों में समृद्ध स्वर्ग पास आकर ठहर गया। ४०८६

अरशरे यादि याह वडियव रन्द माहक्
करैशॅय लरिय पोहन् दुयक्कुमा कण्डि रामन्
करशियल् वळामै नोक्कि यऱुशुवै यमैक्कुम् वेलै
विरैशॅड्रि कमलक् कण्ण ननुमनै विळित्तुच् चॅान्नान् 4087

अरचरे–राजा; आतियाक–से लेकर; अटियवर्–दास; अन्तम् आक–तक; करै चॅयल्–सीमा बताने में; अरिय–कठिन; पोकम्–भोग; तुय्क्कुमा–करते हैं; कण्टु–देखकर; इरामऩ्कु–श्रीराम को; अरचियल्–राजनीति से; वळामै–भंग न हो; नोक्कि–यह ध्यान कर; अऱुचुवै–षड्रस भोजन; अमैक्कुम् वेलै–प्रबन्ध करते समय; विरै चॅड्रि–सुगंधित; कमलम् कण्णन्–कमल-सी आँखों वाले ने; अनुमनै विळित्तु–हनुमान को बुलाकर; चॅान्नान्–कहा। ४०८७

राजा से लेकर दासों तक के लिए अपार भोग-भोग्य आदि और श्रीराम के लिए राजोचित उपचार का प्रबंध हो रहा था। तब सुगंधित पद्म के समान आँखों वाले श्रीराम ने हनुमान को बुलाकर कहा। ४०८७

इन्ऱु नाम्वदि वरुदुमुन् मारुदि योण्डच्
चॅन्ऱु तीदिन्मै शॅप्पियत् तोयवित् तिळॅयोन्
निन्ऱ नीर्मैयु निनैवुनी तेर्न्दॅम्मि नेर्दल्
नन्ऱॆ ताववन् मोदिरङ् गैक्कॊडु नडन्दान् 4088

मारुति–मारुति; नी–तुम; नाम्–हमारे; पति–अयोध्या; वरुतुम् मुन्–आने से पहले; इन्ऱु–अभी; ईण्ट चॅन्ऱु–जल्दी जाकर; तीतिन्मै–कष्ट का न होना; चॅप्पि–कहकर; अ ती अवित्तु–उस आग को बुझाकर; इळैयोन्–भरत को; निन्ऱ नीर्मैयुम्–स्थिति का हाल; निनैवुम्–व विचार; तेर्न्तु–जानकर; ऎम्मित् नेर्तल्–हमारे पास आना; नन्ऱु–अच्छा होगा; ऎन्ना–ऐसा कहने पर; अवन्–मारुति; मोतिरम्–सुंदरी; कै कॊण्टु–हाथ में ले; नटन्तान्–गया। ४०८८

मारुति ! तुम अभी, हमारे अयोध्या जाने के पहले ही, नंदिग्राम जाओ। भरत को हमारा दुःखरहित सुख-संवाद सुनाओ। फिर उसने आग लगायी हो तो आग बुझाओ। मेरे कनिष्ठ भरत की स्थिति का समाचार खूब ध्यान से जानकर हमारे पास आ जाओ। यही ठीक लगता है। उन्होंने उसे अपनी अँगूठी दी। हनुमान उसे लेकर चला। ४०८८

तन्दै वेहमुन् दन्दुना यहन्तनिच् चिलैयिन्
मुन्दु शायहक् कडुमैयुम् बिन्पड मुडुहिच्
चिन्दै पिन्वरच् चॆल्पवन् गुहर्कुमच् चेयोन्
वन्द वाशहङ् गूऱिमेल् वान्वऴिप् पोनान् 4089

तन्तै वेकमुम्–(अपने) पिता का वेग और; तन्तु–अपने; नायकन्–स्वामी के; तनि चिलैयिन्–विशिष्ट धनु से; मुन्तु–निकलनेवाले; चायकम्–अस्त्र की; कटुमैयुम्–तेजी को; पिन्पट–पीछे छोड़ते हुए; मुटुकि–जाकर; चिन्तै पिन्वर–मन को भी पीछे आने देकर; चॆल्पवन्–जो गया वह; कुकर्कुम्–गुह को और; अ चेयोन्–उन श्रेष्ठ श्रीराम के; वन्त–लौट आने का; वाचकम्–समाचार; कूऱि–कहकर; मेल्–फिर; वान् वऴि–आकाशमार्ग से; पोनान्–गया। ४०८९

हनुमान का वेग उसके पिता का वेग, उसके मालिक के अनुपम धनु से निकले सायक का वेग —दोनों को पीछे छोड़ता था। उसके मन को भी पीछे छोड़कर वह सवेग गया। रास्ते में गुह को श्रीराम के लौट आने की खबर दी और आकाश-मार्ग में आगे बढ़ा। ४०८९

इन्ऱि शॆक्किड माय विराहवन्, ऎन्ऱि शॆक्करु मच्चॆपल् शॆप्पिनाम्
अन्ऱि शॆक्कु मरिय वयोत्तियिल्, निन्ऱि शैत्तुळ तन्मै निहऴ्त्तुवाय् 4090

इन्ऱु–अब तक; इचैक्कु–वश का; इटम् आय–आश्रय जो रहे; इराकवऩ्–उन श्रीराघव का; तॆऩ्ऩ्तिचै–दक्षिण दिशा के; करुमम्–कार्य का; चॆयल्–करना; चॆप्पित्ताम्–कहा (हमने); अऩ्ऱु–तब; इचैक्कुम्–प्रकीर्तित; अरिय–उत्तम; अयोत्तियिल्–अयोध्या में; निऩ्ऱ–हो; इचैंत्तु उळ–जो घटा; ततमै–वह हाल; निकळ्त्तुवाम्–कहेंगे। ४०९०

अब तक हम (कवि) यशस्वी श्रीराम के दक्षिण दिशा में किये गये कार्यों का वर्णन करते रहे। अब प्रकीर्तित तथा शत्रुओं के लिए अजेय अयोध्या में घटा हाल बतायेंगे। ४०९०

नन्दि यम्बदि यिऩ्ऱलै नाळ्तॊरुम्, शन्दि यिऩ्ऱि निरन्दरत् तम्मुऩार्
पन्दि यङ्गळऱ् पाद मरुच्चिया, इन्दि यङ्गळै वॆऩ्ऱिरुन् दाऩरो 4091

अम्–मनोरम; नन्ति पतियिऩ् तलै–नंदिग्राम में; नाळ् तॊऱुम्–दिने-दिने; चन्ति इऩ्ऱि–संध्या का भी अनुष्ठान छोड़; निरन्तरम्–निरंतर; तम्मुऩार्–ज्येष्ठ श्रीराम के; पन्ति अम् कळल्–भक्तियोग्य सुन्दर पायलधारी; पातम्–चरणों को; अरुच्चिया–अर्चना करके; इन्तियङ्कळै–इन्द्रियों को; वॆऩ्ऱिरुन्ताऩ्–जीत कर रहा। ४०९१

भरत मनोरम नन्दिग्राम में दिन-प्रतिदिन सन्ध्या का अनुष्ठान भी छोड़कर, अनवरत ज्येष्ठ (बन्धु) श्रीराम के भक्तियोग्य सुन्दर पायलधारी पादों की अर्चना में लगे, इन्द्रिय-दमन करके रह रहे थे। ४०९१

तुऩ्बु रुक्कवुञ् जुऱ्ऱि युरुक्कॊणा, ऎऩ्बु रुक्कुन् दहैमैय दिट्टदाय्
मुऩ्बु रुक्कॊण् डॊरुवळि मुऱ्ऱुऱा, अऩ्बु रुक्कॊण्ड दामॆऩ लाहुवाऩ् 4092

तुऩ्पु–वियोग दुःख (ताप); चुऱ्ऱि उरुक्कवुम्–कसकर पिघलाता रहा; उरुक्क ऒणा–जिसको पिघला नहीं जा सकता; ऎऩ्पु–उस हड्डी को भी; उरुक्कुम्–पिघलाने की; तकैमैयतु–शक्ति; इट्टताय्–रखनेवाला; मुऩ्पु–पहले; ऒरु वळि–कहीं भी; उरु कॊण्टु–रूप लेकर; मुऱ्ऱुऱा–जो पूर्ण नहीं हुआ था; अऩ्पु उरु–वह प्रेम रूप; कॊण्टतु आम्–घर गया; ऎऩल्–जैसे; आकुवाऩ्–बने रहे। ४०९२

भरत को पहले ही दुःख की अग्नि गला रही थी, इसलिए उनको और गलाना असम्भव था। तो भी उनकी हड्डियों तक को पिघलाने की शक्ति रखनेवाला प्रेम, जो कि पहले कहीं मूर्तिमान नहीं दिखा था, अब रूप धर गया हो, और वह रूप भरत हो —ऐसा दिखते थे भरत। ४०९२

निऩैक्क वुन्दडङ् गण्णिणै नीर्वर
इऩत्त तण्डलै नाट्टिरुन् देयुमक्
कऩत्त कन्दमुङ् गायुङ् गऩिहळुम्
वऩत्त वल्ल वरुन्दलिल् वाळ्क्कैयाऩ् 4093

निनैक्कवुम्–स्मरण मात्र से; तट कण् इणै–विशाल नेत्रद्वय में; नीर् वर–जल आ जाता; इत्तुत–तरुपूर्ण; तण् तलै नाट्टु–शीतल वन के देश में; इरुन्तेयुम्–रहते थे तो भी; अ कन्तुत–उन स्थूल; कन्तमुम्–कंद; कायुम्–तरकारी; कनिकळुम्–फल आदि; वन्तुत अल्ल–जो वन के न रहे; अरुन्तल् इल्–उन्हें न खाने का; वाळ्क्कैयान्–जीवनव्रत वाले। ४०९३

जब कभी भरत श्रीराम-वन-गमन का स्मरण करते तब उनकी आँखों से आँसू की धारा निकल बहती। वे विविध तरुकुलों से भरे वनों से युक्त शीतल प्रदेश में रहते थे और वन्य कंद-मूल-फल आदि छोड़कर नगर में प्राप्त कोई वस्तु नहीं खाते थे। इस भाँति वे रूखा व दुःखतप्त जीवन बिता रहे थे। ४०९३

नोक्किऱ् ऱॆन्तिशै यल्लदु नोक्कुऱान्
एक्कुऱ् ऱेक्कुऱ् ऱिरवि कुलत्तुळान्
वाक्किऱ् पॊय्यान् वरुम्वरु मॆन्ऱुयिर्
पोक्किप् पोक्कि युळक्कुम् पॊरुमलान् 4094

नोक्किल्–देखते तो; तॆन् तिशै–दक्षिण दिशा; अल्लतु–छोड़कर; नोक्कुऱान्–नहीं देखते; एक्कुऱ्ऱु एक्कुऱ्ऱु–तरस-तरसकर; इरवि कुलत्तुळान्–रविकुल के श्रीराम; वाक्किल्–वचन में; पॊय्यान्–असत्य न बनेंगे; वरुम् वरुम्–आयेंगे, आयेंगे; ऍन्ऱु–कहकर; उयिर् पोक्कि पोक्कि–निःश्वास छोड़-छोड़कर; उळक्कुम् पॊरुमलान्–विलोडित दुःखी। ४०९४

जब कभी आँख उठाकर देखते तो वे दक्षिण दिशा को छोड़कर किसी दूसरी दिशा पर दृष्टि नहीं दौड़ाते। तरसते-तरसते इसी विश्वास पर समय बिता रहे थे कि रविकुल राम हैं, वचन भंग नहीं करेंगे और अवश्य आ जायँगे, आ जायँगे। तो भी लंबी आहें भरते हुए घुलते रहते और रोते-कलपते थे। ४०९४

उण्णु नीर्क्कु मुयिर्क्कु मुयिरवन्
ऍण्णुङ् गीर्त्ति यिरामन् तिरुमुडि
मण्णु नीर्क्कु वरम्बुकण् डालन्ऱिक्
कण्णि नीर्क्कोर् करैयॆङ्गुङ् गाण्गिलान् 4095

उण्णुम्–पीने के; नीर्क्कुम्–जल के; उयिर्क्कुम्–जीवों के; उयिरवन्–प्राणसम; ऍण्णुम्–सर्वमान्य; कीर्त्ति–यशस्वी; इरामन्–श्रीराम के; तिरुमुटि–मनोहर किरीट को; मण्णुम्–धुलाकर बहनेवाले; नीर्क्कु–जल की; वरम्पु कण्टाल्–सीमा देखे; अन्ऱि–बिना; कण्णिन् नीर्क्कु–आँखों के जल की; ओर् करै–कोई सीमा; ऍङ्कुम्–कहीं; काण्किलान्–नहीं देखते। ४०९५

उनकी आँखों के अश्रु-जल का रुकना शायद तभी हो सकता था, जब पेय जल और जीवों के प्राण-सम प्रकीर्तित श्रीराम का अभिषेक हो, जब

उनके मुकुट को धुलाता हुआ अभिषेक-जल नीचे गिरेगा और उसका अंजाम भरत देख लेंगे। अब तो वे अपने आँसुओं का अंत नहीं देख पाये। ४०९५

**अत्तैय ताय बरद तलङ्गलिर्, पुत्तैयुन् दम्मुन्नार् पादुहैप् पूशत्तै**
**निनैयुङ् गालै निनैत्तनन् नामरो, मनैयिन् वन्दव नेय्द मदित्त नाळ् 4096**

अत्तैयन् आय परतन्–ऐसे भरत ने; अलङ्कलिल्–पुष्पमाला से; पुत्तैयुम्–अलंकृत; तम्मुन्नार्–अपने बड़े भाई की; पातुकै पूचत्तै–पादुका की पूजा का; निनैयुम् काले–जब स्मरण किया तब; अवन्–उनके; मनैयिन्–गृह में; वनतु ऍय्त–आ जाने के लिए; मतित्त नाळ्–निश्चित दिन का; निनैत्तनन्–स्मरण किया। ४०९६

(एक दिन) ऐसे भरत ने पुष्पमाला से अलंकृत, अपने ज्येष्ठ भ्राता की पादुकाओं की पूजा करने का स्मरण किया तो उन्हें विचार आया कि यही दिन है जब श्रीराम ने लौट आने को निश्चित किया था। ४०९६

**याण्डु वन्दिङ् गिरुक्कुमॆन् ऱॆण्णिनान्, माण्ड शोदिड वाय्मैप् पुलवरै**
**ईण्डुक् कूय्त्तरु हॆन्नवन् ऱॆय्दिनार्, आण्ड हैक्किन् ऱिरुदियॆन् ऱारो 4097**

याण्टु–कब; इङ्कु वन्तु–यहाँ पधारकर; इरुक्कुम्–रहेंगे; ऍन्ऱु–ऐसा; ऍण्णितान्–सोचा; माण्ट–गौरवयुक्त; चोतिडम्–ज्योतिष में; वाय्मै–तथा भाषण में; पुलवरै–निपुणों को; ईण्टु–यहाँ; कूय् तरुक–बुला लाओ; ऍन्ऩ–ऐसा कहने पर; वन्तु–आ; ऍय्तितार्–पहुँचे; आण्टकैक्कु–पुरुषश्रेष्ठ के (आने के) लिए; इन्ऱु–आज; इरुति–अंतिम दिन है; ऍन्ऱार्–कहा। ४०९७

उसे प्रश्न उठा कि कब आ रहे हैं इधर? उन्होंने भृत्यों से कहा, गौरवयुक्त तथा सत्यवादी हमारे ज्योतिषियों को बुला लाओ। ज्योतिषी आये और बोले कि पुरुषोत्तम के वनवास का अंतिम दिन और इधर आ पहुँचने का दिन आज ही है। ४०९७

**ऍन्ऱ पोदत् तिरामन् वनत्तिडैच्, चॆन्ऱ पोदत्त दव्वुरै शॆल्वत्तै**
**वॆन्ऱ पोदत्त वीरनुम् वीऴ्न्दनन्, कॊन्ऱ पोदत् तुयिर्प्पुक् कुऱैन्दुळात् 4098**

ऍन्ऱ पोततु–ऐसा कहने पर; चॆल्वत्तै–धन (की इच्छा) को; वॆन्ऱ पोतत्त–जीतनेवाले ज्ञानी; वीरनुम्–वीर; इरामन्–श्रीराम के; वनत्तिडै–वन में; चॆन्ऱ–जाने के; पोततु–समय; अव्वुरै–(कहे) वे वचन; कॊन्ऱ पोततु–जब मारने (सताने) लगे; उयिर्प्पु–साँसें; कुऱैन्तुळात्–कम हुई; वीऴ्न्तनन्–गिर गये। ४०९८

जब उन्होंने वह कहा तो धन के आकर्षण को जो जीत चुके थे उनके मन में भी वनगमन के अवसर पर श्रीराम से उक्त वचन स्मरण हो आये। तो उनकी साँसें क्षीण होने लगीं और वे मूर्च्छित होकर गिर गये। ४०९८

**मीट्टॆ ऴुन्दु विरिन्दवॆन् दामरैक्, काट्टै वॆन्ऱॆऴु कण्कलु ऴिप्पुनल्**
**ओट्ट वुळ्ळ मुयिरिन यूशनिन्, ऱाट्ट वुम्मव लत्तऴिन् दानरो 4099**

मीट्टु ऍळुन्तु–फिर उठकर; विरिन्त–विशाल; चॅं तामरै काट्टै–अरुण-कमल-वन को; वॅन्ऱ–जीत; ऍळुकण्–जो उठी उन आँखों के; कलुळि–क्षुब्ध; पुत्तल्–जल को; ऑट्ट–बहाते; उळ्ळम्–मन के; निन्ऱु–रहकर; उयिरिनै–प्राणों को; ऊचल् आट्ट–हिलाते; अवलत्तु–व्यग्रता से; अळिन्तान्–निर्बल हुए। ४०९९

कुछ देर बाद वे होश में आकर उठे। विशाल अरुण-कमल को जीतकर मनोहारिता में बढ़ी आँखों में दुःखविलोडित आँसू की धारा वह निकली। मन हर तरफ़ से प्राणों को दोलायमान करने लगा। अपार दुःख में मग्न होकर मिटे-से रहे। ४०९९

ऍन्तक्कि यम्बिय नाळुमॅन् तुन्ऩलुम्
तन्नैप्प यन्दवळ् नेयमुन् दाङ्गियव्
वन्नत्तु वैहल्शॅय् यान्वन् दडुत्तदोर्
विनैक्कों डुम्वहै युण्डॅन विम्मिनान् 4100

ऍन्तक्कु–मेरे पास; इयम्पिय–जो कहा; नाळुम्–वह दिन; ऍन्–मेरा; तुन्ऩलुम्–दुःख; तन्नै–उनकी; पयन्तवन्–जननी का; नेयमुम्–स्नेह; ताङ्कि–सहकर; अव्वन्नत्तु–उस वन में; वैकल्–ठहरना; चॅय्यान्–न करेंगे; वन्तु अटुत्तदु–जो आया हो; ओर्–वह एक; कॉटु–भयंकर; विनै पकै–कर्म का शत्रु; उण्टु–होगा; ऍन–ऐसा; विम्मिनान्–रोये। ४१००

(भरत ने विचार किया—) श्रीराम, मेरे पास कहा वचन, मेरा दुःख, उनकी जननी, उन पर वात्सल्य आदि भूलकर तथा उनसे जनित दुःख सहते हुए वन में ठहरनेवाले नहीं हैं। अवश्य कोई निरोधक घटना शत्रु के रूप में घटी है। यह सोचकर वे बहुत व्यग्र हुए। ४१००

मूव हैत्तिरु मूर्त्तिय रायिनुम्, पूव हत्तिल् विशुम्बिर् पुरत्तितिल्
एवर् किऱ्प ऍदिर्निऱ्क वॅन्नुडैच्च्, चेव हर्कॅन वॅयमुन् देरिनान् 4101

ऍन्नुटै–मेरे; चेवकर्कु–बड़े वीर का; ऍतिर् निऱ्क–सामना करने; मू वकै–तीन; तिरु मूर्त्तियर्–श्रेष्ठ मूर्ति भी; आयिनुम्–क्यों न हों; पू अकत्तिल्–भूतल में; विचुम्पिल्–आकाश में; पुरत्तितिल्–अन्य (पाताल) में; एवर् निऱ्पर्–कौन शक्त हैं; ऍन–सोचकर; ऐयमुम्–शंका से; तेरिनान्–मुक्त हुआ। ४१०१

"मेरे प्रभु वीर को सामना करने में, त्रिमूर्ति क्या, भूमि पर, आकाश में या पाताल में कौन समर्थ होगा?" यह विश्वास मन में आया तब वे संदेहमुक्त हुए। ४१०१

ऍन्नै यिन्नु मरशिय लिच्चैयान्, अन्न नाहि नवन्दु कॉळ्हवॅन्
ऱुन्नि नान्कों लुरुवदु नोक्किनान्, इन्न दॅनल वॅन्ऱिरुन् दानरो 4102

ऍन्नै-मेरे सवन्ध में; अन्नन्-वह (भरत); इन्नुम्-और भी; अरचियल्-शासन को; इच्चैयान्-इच्छा रखनेवाला है; आकिल्-तो; अवन्-वह; मतु कोळ्क-वही ले; ऍन्ऱु-ऐसा; उन्निनान् कोल्-सोच लिया क्या; ऍन्ऱु-ऐसा; उड्वतु-जो करना; नोक्किनान्-सोचा; इन्नते-यही; नलन्-भला है; ऍन्ऱु इरुन्तान्-ऐसा निर्णय कर लिया। ४१०२

(उन्हें और एक संदेह हो गया—) मेरे संबंध में शायद श्रीराम ने यह सोच लिया कि भरत राजभोगेच्छा रखता है। तो वही राज्य ले ले! तो उन्होंने विचारा कि अब क्या करना है ? फिर यह दृढ़ संकल्प कर लिया कि हाँ वही भला है। ४१०२

अतैत्ति लङ्गोन्ऱु मायिनु माहुक, वनत्ति रुक्कविव् वैयम् बुहुदुह
निनैत्ति रुन्दु तुयर मुळ्क्किलेन्, मनत्तु माशॆन् नुयिरॊडुम् वाङ्गुवेन् 4103

वनत्तु इरुक्क-वन में ही रहें; इव् वैयम्-इस देश में; पुकुतुक-आयें; अतैत्तिल्-उनमें; अङ्कु-वहाँ; ऑन्ऱुम्-कुछ भी; आयिनुम्-हो तो; आकुक-हो; निनैत्तिरुन्तु-सोचते-सोचते; तुयरम्-कष्ट में; उळक्किलेन्-पिसूँगा नहीं; ऍन् उयिरॊडुम्-अपनी जान के साथ; मनत्तु माचु-मन का कलंक; वाङ्कुवेन्-दूर करूँगा। ४१०३

वे जंगल में ही रहें; चाहे देश में आ जायँ। उन (बातों) में वहाँ कुछ भी हो जाय! सोचते-सोचते दुःख में घुलना नही चाहता। अपने प्राणों के साथ अपने मन का कलक भी निकाल लूँगा। ४१०३

ऍन्नप् पन्नि यिळवलै यॆन्नुळैत्, तुन्नच् चॊल्लुदि यॆन्ऱलुन् दूदर्पोय्
उन्नैक् कूयिन नुम्मु नॆनामुन्नम्, मुन्नर्च् चॆन्ऱनन् मूवर्क्कुम् पिन्नुळान् 4104

ऍन्न-ऐसा; पन्नि-विविध प्रकार से कहकर; ऍन् उळै-मेरे पास; इळवलै-मेरे कनिष्ठ को; तुन्न चॊल्लुतिर्-निकट आने को कहो; ऍन्ऱलुम्-कहते ही; तूतर्-दूत; पोय्-गये; उम्मुन्-आपके ज्येष्ठ ने; उन्नै-आपको; कूयिनन्-बुलाया; ऍना-कहने के; मुनम्-पहले; मूवर्क्कुम्-तीनों के; पिन् उळान्-अनुज; मुन्नर्-आगे; चॆन्ऱनन्-गये। ४१०४

इस भाँति विविध प्रकार से बातें कहकर उन्होंने भृत्यों से कहा कि जाओ मेरे छोटे भाई से इधर मेरे समीप आने को कहो। दूतों ने शत्रुघ्न से जाकर कहा कि आपके ज्येष्ठ भ्राता ने आपको बुलाया है। कहते ही तीनों के छोटे भाई भरत के समक्ष गये। ४१०४

तॊळ्दु निन्ऱतन् तम्बियैत् तोय्कणीर्, ऑळ्दु मार्बत् तिरुहत् तळुविनान्
अळ्दु वॆण्डुव दुण्डेय वव्वरम्, वळ्दि लामैयि नाऱ्ऱुरऱ् पाऱ्ऱॆन्ऱान् 4105

तॊळुतु निन्ऱ-नमस्कार करके जो खड़ा था; तन्-उस अपने; तम्पियै-लघुभ्राता को; तोय् कण् नीर्-इकट्ठा अश्रुजल; ऑळुतु-जिसमें गिरता था;

मार्पुत्तु–उस वक्ष से; इरुक–कसकर; तळुवित्तान्–लगा लेकर; अळुतु–रोये; ऐय–तात; वेण्टुवतु उण्टु–माँग एक है; अव् वरम्–वह वर; पळुतिलामैयित्–व्यर्थ न करके; तरल् पारुरु–देने योग्य है; ॲन्ऱान्–कहा। ४१०५

आकर जो नमस्कार करके खड़े रहे उन छोटे भाई को भरत ने अपने वक्ष से कसकर लगा लिया, जिस पर कि आँखों का जल गिरता रहा। कहा कि तात ! एक वर माँगूंगा। वह अक्षय रूप से दिला देने योग्य है। ४१०५

ॲन्ऩ दाहुङ्गो लव्वर मॆन्ऱियेल्, शॊन्ऩ नाळि लिरागवन् तोन्ऱिलन्
मिऩ्ऩु तीयिडै यातिनि वीडुवॆन्, मन्ऩ नादियॆन् शॊल्लै मऱादॆन्ऱान् 4106

अ वरम्–वह वर; ॲन्ऩतु–क्या; आकुम् कॊल्–होगा; ॲन्ऱियेल्–ऐसा पूछो तो; चॊऩ्ऩ–निर्णीत; नाळिल्–दिन में; इराकवन्–श्रीराघव; तोन्ऱिलन्–आये नहीं; इनि–अब; मिऩ्ऩु–चमक, जलती; ती इटै–आग में; यान्–मैं; वीटुवॆन्–मरूँगा; ॲन् चॊल्लै–मेरे वचन को; मऱातु–अस्वीकार न कर; मन्ऩन् आति–राजा बन जाओ; ॲन्ऱान्–कहा भरत ने। ४१०६

क्या, पूछते हो कि वह वर क्या है ? कहूँगा। श्रीराम ने जो दिन निश्चित बताया था उस दिन में नहीं आये। मैं अपने वचन के अनुसार ज्वलंत आग में कूदकर प्राण त्यागूँगा। मेरी बात की अवज्ञा मत करो। तुम राजा बन जाओ। ४१०६

केट्ट तोन्ऱल् किळर्तडक् कैहळाल्, तोट्ट तन्शॆवि पॊत्तित् तुणुक्कुऱा
ऊट्ट नञ्जमुण् डान्ऒत् तुयङ्गिनान्, नाट्टमुम् मऩमुन् नडुङ्गा निन्ऱान् 4107

केट्ट–श्रोता; तोन्ऱल्–राजकुमार; किळर् तट–शोभित विशाल; कैकळाल्–हाथों से; तोट्ट–छेद-सहित; तन्–अपने; चॆवि–कान को; पॊत्ति–ढँककर; तुणुक्कुऱा–ठिठककर; ऊट्टम्–खिलाया गया; नञ्चम्–विष; उण्टान् ऒत्तु–निगल गया जैसे; उयङ्किनान्–दुःखी हुआ; नाट्टमुम्–आँखें और; मऩमुम्–मन; नटुङ्का निन्ऱान्–काँप जायें ऐसा हो गये। ४१०७

यह सुनते ही राजकुमार ने अपने विशाल हाथों से कर्णरंध्रों को ढँक लिया। वे एक दम ठिठक गये। खिलाया गया विष पी चुके जैसे क्षुब्ध हुए। उनकी आँखें और मन काँप गया। ४१०७

विळुन्दु मॆक्कुयर् विम्मलन् वॆय्दुयिर्त्
ॲळुन्दु नानुनक् कॆन्ऩ पिळैत्तुळेन्
अळुन्दु तुन्बत्ति नायॆन् ऱरऱ्ऱिनान्
कॊळुन्दु विट्टु निमिर्हिन्ऱ कोबत्तान् 4108

विळुन्तु–गिरकर; मेक्कुयर्–उत्तरोत्तर बढ़नेवाली; विम्मलन्–सिसकियों के; वॆय्तु–गरम; उयिर्त्तु–साँस छोड़ते; ॲळुन्तु–उठकर; कॊळुन्तु विट्टु–

ज्वाला-सहित; निमिर्क्कितुऱ-जलनेवाले; कोपत्तुताऩ्-क्रोध के होकर; अऴुन्दु-जिसमें मग्न हों ऐसे दुःख से; तुऩ्पत्तिताय्-दुःखी; नाऩ् उत्तक्कु-मैंने आपका; ॲऩ्ऩ-क्या; पिऴैत्तुळेऩ्-अपराध किया था; ॲऩ्ऱु-ऐसा; अरऱ्ऱिऩाऩ्-विलाप किया। ४१०८

वे गिर गये। सिसकियाँ अधिक होती गयीं। गरम साँसें छोड़ते हुए वे उठे। भभकनेवाली कोपाग्नि के साथ उन्होंने भरत से कहा कि हे दुःखमग्न भाई! मैंने तुम्हारा क्या अपराध किया था (कि तुमने मुझसे यह बात कही)? । ४१०८

※ कानाळ निलमहळैक् कैविट्टुप् पोऩाऩैक् कात्तुप् पिऩ्बु
पोऩाऩु मॊरुतम्बि पोऩवर्हळ् वरुमवदि पोयिऱ् ऱॆऩ्ऩा
आऩाद वुयिर्विडवॆऩ् ऱमैवाऩु मॊरुतम् ब ययले नाणा
याऩामिव् वरशाळ्वॆ ऩॆऩ्ऩेयिव् वरशाट्चि यिऩिदे यम्मा 4109

निलमकळै-भूदेवी को; कै विट्टु-त्यागकर; काऩ् आळ-वनराज को; पोऩाऩै-जो गये; कात्तु-उनकी रक्षा के लिए; पिऩ्पु-अनुगमन कर; पोऩाऩुम्-जो गया; ऑरु-वह एक; तम्पि-छोटा भाई है; पोऩवर्कळ्-जो गये; वरुम् अवति-उनके आने की अवधि; पोयिऱ्ऱु-बीत गयी; ॲऩ्ऩा-कहकर; आऩात-अशांत; उयिर्विट-प्राण त्यागूँ; ॲऩ्ऱु-ऐसा; अमैवाऩुम्-जो तैयार हुए; ऑरु तम्पि-वे भी एक लघु सहोदर हैं; अयले याऩ्-अन्य मैं; नाणातु-बेशरम; इव् अरसु-यह राज्य; आळ्वॆऩ् आम्-शासन लूँगा, हाँ; ॲऩ्ऩे-क्या ही खूब; इव् अरसाट्चि-यह राज्य-शासन; इऩितु-(कितना) मधुर है। ४१०९

भू का शासन छोड़कर जंगल में जानेवाले की रक्षा करते हुए जो गया वह भी एक छोटा सहोदर है! 'जो गये उनके लौट आने की अवधि बीत चुकी' कहकर अशांत होकर प्राण त्यागने को तैयार हो गया, वह भी एक छोटा सहोदर है! पर मैं भी एक छोटा सहोदर हूँ जो निर्लज्ज होकर यह राज करूँगा! यही न बात! वाह! यह राज्यशासन भी अवश्य सुखद है! । ४१०९

मऩ्ऩिऱ्पिऩ् वळनहरम् बुक्किरुन्दु वाऴ्न्दाने परद ऩॆऩ्ऩुम्
शॊऩ्ऩिऱ्कु मॆऩ्ऱञ्जिप् पुऱत्तिरुन्दु मरुन्दवमे तॊडङ्गि नाये
ॲऩ्ऩिऱ्पिऩ् ऩिवनुळना मॆऩ्ऱॆयुऩ् ऩडिमैयुऩक् किरुन्द दॆऩ्
मुऩ्ऩिऱ्पिऩ् ऩिरुन्ददुवु मॊरुहुडैक्की ऴिरुप्पदुवु मॊक्कु मॆऩ्ऱाऩ् 4110

मन्तिऩ् पिऩ्-राजाराम के पीछे; परतऩ्-भरत; वळम् नकरम्-समृद्ध नगर में; पुक्कु इरुन्तु-प्रवेश करके; वाऴ्न्ताऩे-जीवित रहे; ॲऩ्ऩुम्-ऐसा; चॊल् निऱ्कुम्-अपमान स्थिर रहेगा; ॲऩ्ऱु अञ्चि-ऐसा डरकर; पुऱत्तु इरुन्तु-बाहर रहकर; अरु तवमे-कठिन तपस्या; तॊटक्किताये-आपने आरम्भ की; ॲऩ्ऩिऩ् पिऩ्-मेरे (मरने के) बाद; इवऩ्-यह; उळऩ् आम्-है; ॲऩ्ऱे-ऐसा सोचकर

ही; उन्-तुम्हारे; अटिमै-दास के संबंध में; उतक्कु-तुम्हारा विचार; इरुन्ततेनुम्-रहा तो भी; उनुन्निन् पिन्-तुम्हारे बाद; इरुन्ततुवुम्-जीवित रहना और; ओरु कुटै कीळ्-एक श्वेत छत्र के नीचे; इरुप्पतुवुम्-रहना; ओक्कुम्-समान रहेगा; ऍन्ऱान्-कहा शत्रुघ्न ने। ४११०

'राजाराम के वनगमन के वाद भी भरत समृद्ध नगर में आकर जीवित रहा न!' यह अपमान की वात स्थिर रहेगी —इस संभावना से डरकर तुमने बाहर के नंदिग्राम में रहकर तपस्या का जीवन बिताना आरम्भ कर दिया! शायद आपने सोच लिया कि मेरे बाद यह शत्रुघ्न रहेगा। मुझ दास के संबंध में तुम्हारा ऐसा विचार भी रहा हो! तो भी तुम्हारे मरने के बाद मेरे जीवित रहने में और श्वेतछत्र के नीचे राजा बनकर रहने में क्या अंतर है? दोनों बरावर हैं। —कहा शत्रुघ्न ने। ४११०

मुत्तुरुक्कोण् उमैन्दतैय मुऴुवॆळ्ळिक् कोळुनिऱत्तु मुळरिच् चॆङ्गण्
शत्तुरुक्क नः(ह्)दुरैप्प ववनिङ्गुत् ताऴ्क्किन्ऱ तन्मै यानिङ्
गोत्तिरुक्क लालन्ऱे युळन्दाऱ्पि न्निवुलहै युलैय वॊट्टान्
अत्तिरुक्कुङ् गॆडुमुडने पुहुन्दाळु मरशॊरिपो यमैक्क वॆन्ऱान् 4111

मुत्तु उरु कोण्टु-मोती का रूप लेकर; अमैन्ततैय-बना जैसा; मुळु वॆळ्ळि-खरी चाँदी के; कोळु निऱत्तु-समृद्ध वर्ण और; मुळरि चॆङ्कण्-कमल-सी लाल आँखों के; चत्तुरुक्कन्-शत्रुघ्न के; अ..तु उरैप्प-वह कहने पर; अवन्-वे; इङ्कु-यहाँ; ताऴ्क्किन्ऱ-विलम्ब करते; तन्मै-कारण; यान्-मेरे; इङ्कु-यहाँ; ओत्तु इरुक्कलाल्-सम्मत रहने से; अन्ऱे-न; उलन्ताल्-मर जाऊँ तो; पिन्-बाद; इव् उलकै-इस पृथ्वी को; उलैय ऒट्टान्-संकट उठाने न देंगे; अ तिरुक्कुम्-वह विषमता; कॆटुम्-दूर होगी; उटने पुकुन्तु-तुरन्त आकर; अरचु-राज्य; आळुम्-शासन करेंगे; पोय्-जाकर; ऎरि-आग; अमैक्क-बनाओ; ऍन्ऱान्-कहा। ४१११

मुक्ता-रूप तथा खरी चाँदी के रंगवाले कमलाक्ष शत्रुघ्न के ऐसा कहने पर भरत ने कहा कि श्रीराम के विलम्ब करने का कारण मेरा इधर सम्मत होकर रहना है न? मैं मर जाऊँ तो वे संसार को संकट सहने नहीं देंगे। यह विषमता दूर हो जायगी। तुरंत आकर राज्य-शासन सँभाल लेंगे। इसलिए जाओ और अग्नि जला दो। ४१११

अप्पोऴुदि नव्वुरैशॆन् ऱयोत्तियिनि न्निशैत्तलुमे यरियॆ यीन्ऱ
ऒप्पॊऴुद वॊण्णाद करुप्पुडैयाळ् वयिऱुपुडैत् तलमन्ऱ् देङ्गि
इप्पोऴुदे युलहिऱक्कुम् याक्कैयिनै मुडित्तोऴिन्दान् महनॆ यॆन्ना
वॆप्पॊऴुदि नालन्न मॆलिवुडैयाळ् कडिदोडि विलक्क वन्दाळ् 4 12

अ पोऴुतिन्-उस समय; अ उरै-वह शब्द; अयोत्तियितिन्-अयोध्या में; चॆन्ऱु-जाकर; इचैत्तलुमे-सुनाई दिया तो; अरियै ईन्ऱ-हरि को जननी; ओप्पु

ऑळुत–उपमा कहने में; ऑण्णात–असमर्थ; कर्पुटैयाळ्–पतिव्रता; वयिरु–पेट; पुट्टत्तु–पीटती हुई; अलमन्तु–भ्रमित होकर; एङ्कि–तरसकर; मकने–पुत्र; याक्कैयिने–शरीर का; मुटित्तु–अंत कर; ऑळिन्ताल्–मरोगे तो; इप्पॊळुते–अभी; उलकु–धरती; इऱक्कुम्–मिट जायगी; ऎन्ना–कहती हुई; वॆप्पु–ताप से; मॆळुतित्ताल्–बनी; अन्न–जैसे; मॆलिवु उटैयाळ्–कृश बनीं; विलक्क–रोकने के लिए; कटितु–तेज़ी से; ओटि वन्ताळ्–दौड़कर आयीं। ४११२

तब वह समाचार अयोध्या पहुँच गया। उसके वहाँ पहुँचते ही हरि (श्रीराम) की जननी अनुपम पतिव्रता देवी कौसल्या भ्रांतमन होकर पेट पीटती हुई निकलीं। 'मेरे पुत्र ! तुम शरीर को आग में डालकर प्राण त्याग दोगे तो सारे लोकवासी भी मर जायँगे।" —ऐसा विलापती हुई, अन्तर्ताप से गल गयी हो ऐसा कृश होती उसे रोकने के निमित्त तेज़ी से दौड़कर आयीं। ४११२

मन्दिरियर् तन्दिरियर् वळनहरत् तवर्मऱैयोर् मऱ्ऱुळ् जुऱ्ऱच्
चुन्दरिय रेनैप्पलरुङ् गैतलैयिर् पॆय्दिरङ्गित तोडर्न्दु तुऱ्ऱ
इन्दिरने मुदलाय विमैयवरु मुनिवररु मिऱैञ्जि येत्त
अन्दरमङ् गैयर्वणङ्ग वळदरऱ्ऱिप् परदनैवन् दडैन्दा ळन्ने 4113

मन्तिरियर्–मंत्री और; तन्तिरियर्–सेनापति और; चुऱ्ऱम्–बन्धुजन; चुन्तरियर्–सुन्दरी स्त्रियाँ; मऱैयोर्–विप्र; वळम्–समृद्ध; नकरत्तवर्–नगर के वासी; मऱ्ऱुम्–और; एनै–अन्य; पलरुम्–अनेक; कै–हाथ; तलैयिल्–सिर पर; पॆय्तु–रखकर; इरङ्कि–रोते हुए; तॊटर्न्तु–पीछे लगे; तुऱ्ऱ–आते; इन्तिरने–इन्द्र ही; मुतलाय–आदि; इमैयवरुम्–देवों और; मुनिवरुम्–मुनियों के; इऱैञ्चि–विनय करके; एत्त–स्तुति करते; अन्तरम्–आकाशवासिनी; मङ्कैयर्–स्त्रियों के; वणङ्क–नमन करते; अळुतु–रोती; अरऱ्ऱि–कलपती; वन्तु–आकर; परतनै–भरत के पास; अटैन्ताळ्–पहुँचीं। ४११३

तब मंत्री, सेनापति, रिश्ते की सुन्दरी स्त्रियाँ, ब्राह्मण, समृद्ध अयोध्या नगर के वासी-सभी सिर पर हाथ रखे रोते हुए उनको घेरकर आये। इंद्रादि देवों ने और ऋषियों ने नमस्कार कर स्तुति की। आकाशलोक-वासिनी अप्सराओं ने उनको नमस्कार किया। इस स्थिति में कौसल्या रोती-कलपती भरत के पास आ पहुँचीं। ४११३

ऎरियमैत्त मयानत्तै यॆय्दुहिन्ऱ कादलनै यिडैये वन्दु
विरियमैत्त नेडुवेणि पुरत्तशैन्दु वीळ्न्दॊशिय मेनि तळ्ळच्
चोरिवमैप्प दरिदाय मऴैक्कण्णाळ् तोडरुदलुन् दुणुक्क मॆय्दाप्
परिवमैत्त तिरुमनत्ता नडितॊळुदा नवळ्पुहुन्दु पऱ्ऱिक् कोण्डाळ् 4114

चोरिवु–बहना; अमैप्पतु–रोकना; अरितु आय–कठिन जो था; मऴै कण्णाळ्–वारिश-सी आँखवाली; विरि अमैत्त–बिखरे हुए; नॆटु वेणि–लम्बे केश;

पुऱत्तु–पार्श्व में; अचैन्ऱु–हिलते; वीऴ्न्तु–गिरते; ऑचिय–लचकते; मेति–शरीर; तळ्ळ–लड़खड़ाता; ऍरि अमैत्त–आग-रचित; मयानत्तै–श्मशान में; ऍय्तुकित्ऱ–जाते; कातलनै–पुत्र को; इटैये–मध्य में; वन्तु–आकर; तोटरत्तुम्–साथ लगीं तो; परिवु–प्रेम से; अमैन्त–भरे; तिरुमनत्ताऩ्–मनवाले ने; तुणुक्कम्–ठिठक; ऍय्ता–पाकर; अटि तोऴुताऩ्–चरणों में नमस्कार किया; अवळ्–उन्होंने; पुकुन्तु–पास आकर; पऱ्ऱि–पकड़; कोण्टाळ्–लिया । ४११४

उनकी आँखों से अबाध गति से आँसू बह रहा था। लंबे केश खुले, बिखरे और पीछे तथा पार्श्व में लटके हिल रहे थे। शरीर लड़खड़ा रहा था। वे भरत के पास आ लग गयीं, जो कि श्मशान को जा रहे थे जहाँ आग का प्रबंध हुआ था। श्रीराम-प्रेम-परिपूर्ण-मन भरत उनको देखते ही ठिठक गये। उन्होंने माता के चरणों में नमस्कार किया तो देवी ने झट जाकर उन्हें पकड़ लिया। ४११४

**मऩ्ऩि ऴैत्तदु मैन्द ऩिऴैत्तदुम्, मुऩ्ऩि ऴैत्त विदियिन् मुयऱ्चियाल्**
**पिऩ्ऩि ऴैत्तदु मॆण्णिलप् पॆऱ्ऱियाल्, ऍऩ्ऩि ऴैत्तनै यॆऩ्मह ऩेयॆऩ्ऱाळ् 4115**

मऩ् इऴैत्ततुम्–राजा (दशरथ) का कृत्य; मैन्तऩ्–पुत्र का; इऴैत्ततुम्–कृत्य; मुऩ् इऴैत्त–पहले कृत; वितियिऩ्–मेरे कर्मों के; मुयऱ्चियाल्–विधान से हुए; ऍण्णिल्–सोचा जाय तो; पिऩ् इऴैत्ततुम्–बाद का कृत्य; अ पॆऱ्ऱियाल्–उसी से; ऍऩ् मकऩे–मेरे पुत्र; ऍऩ्–क्या ही; इऴैत्तऩै–कर दिया; ऍऩ्ऱाळ्–पूछा। ४११५

देवी ने कहा कि राजा दशरथ ने जो किया, फिर (मेरे) पुत्र ने जो किया, वह सब मेरे पूर्वकृत दुष्कर्मों का विधान था। विचारा जाय तो पीछे जो हुआ, वह भी उसी का फल है। अब तुम यह क्या काम करने चले ? । ४११५

**नीयि दॆण्णिनै येल्नॆडु नाडॆरि, पायु मऩ्ऩरुञ् जेऩैयुम् बाय्वराल्**
**ताय रॆम्मळ वऩ्ऱु तऩियऱम्, तीयिऩ् वीऴु मुलहुन् दिरियुमाल् 4116**

नी–तुमने; इतु–यह; ऍण्णिऩैयेल्–विचार किया तो; नॆटु नाटु–बड़ा देश; ऍरि पायुम्–आग में घुसेगा; मऩ्ऩरुम्–राजा और; चेऩैयुम्–सेना के लोग; पायवर्–घुसेंगे; तायर्–माता; ऍम् अळवु–हमीं तक; अऩ्ऱु–नहीं रुकेगा; तऩि अऱम्–विशिष्ट धर्म भी; तीयिऩ्–आग में; वीऴुम्–गिर जायगा; उलकुम् तिरियुम्–संसार भी अस्त-व्यस्त होगा। ४११६

अगर तुमने ऐसा करना ठान लिया तो समझ लो यह दीर्घ कीर्तिवाला बड़ा देश आग में घुस जायगा। हमारे मित्र राजा लोग और सेना के वीर सब आग में गिर मर जायँगे। केवल हम माताओं तक बात नहीं रुकेगी। स्वयं अनुपम धर्म भी अग्निप्रवेश कर लेगा। सारा लोक अस्त-व्यस्त हो जायगा। ४११६

तरुम नीदियित् ऱ्ऱुपय तावदुत्, करुम मेयत्ऱिक् कण्डिलङ् गण्गळाल्
अरुमै योंत्ऱु मुणर्न्दिलै येयनित्, पॅरुमै यूऴि तिरियितुम् बेरुमो 4117

ऐय–तात; उत् करुमम्–तुम्हारा कार्य; तरुमम् नीतियित् तरुम्–धर्म तथा नीति का; पयन्–सार; आवतु–रहता है; अत्ऱि–उसके सिवा; कण्कळाल्–अपनी आँखों से; कण्टिलम्–हमने नहीं देखा; अरुमै–अपनी उत्कृष्टता; ऑन्ऱुम्–कुछ भी; उणर्न्तिलै–तुमने नहीं पहचानी; निन्–तुम्हारी; पॅरुमै–महत्ता; ऊऴि–युग; तिरियितुम्–परिवर्तन में भी; पेरुमो–बदल सकेगी क्या। ४११७

तात ! तुम्हारा कार्य धर्म-नीति-सम्मत ही रहा करता है। दूसरे ढंग का होता हमने नहीं देखा। पर अब तुम अपनी महत्ता को पहचानते नहीं दिखते। तुम्हारी महानता युगपरिवर्तन की अवस्था में भी बदल सकेगी क्या ? । ४११७

ऍण्णिल् कोडि यिरामर्ह ळॅन्तिनुम्, अण्णल् नित्नरु ळुक्करु हावरो
पुण्णि यम्मॅतु नित्नुयिर् पोयिनाल्, मण्णुम् वानु मुयिर्हळुम् वाऴ्मो 4118

अण्णल्–महिमावान; ऍण्णिल्–सोचा जाय तो (या असंख्य); कोटि–करोड़; इरामर्कळ्–राम भी; ऍन्तिनुम्–एक साथ मिलें; निन्–तुम्हारी; अरुळुक्कु–कृपा के; अरुकु–पास; आवरो–आनेवाले बनेंगे क्या; पुण्णियम्–पुण्य ही; ऍनुम्–सम; निन् उयिर्–तुम्हारी जान; पोयिताल्–चली गयी तो; मण्णुम्–भूमि और; वानुम्–आकाश; उयिर्कळुम्–और जीव; वाऴ्मो–जीते रहेंगे क्या। ४११८

महिमावान ! सोचा जाय तो (असंख्य) करोड़ राम भी एक साथ मिलें तो तुम्हारी कृपा के पास भी नहीं आ सकेंगे। साक्षत् पुण्य-सम रहनेवाले तुम्हारे प्राण चले जायँ तो भूमि तथा आकाश और जीव जीवित रहेंगे क्या ? । ४११८

इन्ऱु वन्दिल नॆयॅनि नाळैये, ऑन्ऱुम् वनुदुनै युन्नि युरॆत्तशॊल्
पिन्ऱु मॅन्ऱुण रेऱ्पिऴैत् तानॆनिल्, पॊन्ऱुन् दन्मै पुहुन्दहु पोयॆन्ऱाळ् 4119

इन्ऱु–आज; वन्तिलत–नहीं आया; ऍनित्–तो; नाळैये–कल ही; उनै वनतु–तुम्हारे पास आ; ऑन्ऱुम्–लगेगा; उन्नि–सोचकर; उरैत्त–जो कहा; चॊल्–वह कथन; पिन्ऱुम्–तोड़ देगा; ऍन्ऱु–ऐसा; उणरेल्–मत समझो; पिऴैत्तान्–उल्लंघन करे; ऍतिल्–तो; पॊन्ऱुम्–मृत्यु का; तन्मै–हाल; पोय् पुकुन्ततु–आ गया (ऐसी स्थिति होगी); ऍन्ऱाळ्–कहा देवी ने। ४११९

राम आज नहीं आया तो कल ही आ जायगा तुम्हारे पास। उसने खूब विचारकर जो कहा है उस वचन से वह मुकरेगा, यह मत सोचो। वचनभंग करेगा तो मृत्यु की संभावना उसमें निहित है। कौसल्या ने यह कहा। ४११९

**ऑरुवत् माण्डत नॅन्ऱुकोण् डूऴिवाऴ्, पॅरुनि लत्तुप् पॅरुलरु मिन्नुयिरक्**
**करुवु माण्डरक् काणुदि योकलैत्, तरुम नीयल दिल्लॅनुन् दन्मैयाय् 4120**

कलै तरुमन्–शास्त्रोक्त धर्म; नी अलतु इल्–तुम्हारे सिवा कोई नहीं; ॲन्नुम् तन्मैयाय्–ऐसी महिमा वाले; ऑरुवन्–एक; माण्टनन्–मर गया होगा; ॲन्ऱु कॉण्टु–ऐसा समझकर; ऊऴि वाऴ्–युगांत तक जीने योग्य; पॅरु निलत्तु–बड़ी भूमि में; पॅरल् अरु–दुर्लभ; इन् उयिर्–प्यारे प्राणों को; करुवुम् माण्टु–गर्भस्थित जीवों तक; अरु–मरें यह; काणुतियो–देखोगे क्या। ४१२०

शास्त्रोक्त धर्म ही तुम हो ! तुम्हारे सिवा कुछ नहीं। इस भाँति रहनेवाले हे भरत ! यह अनुमान करके कि राम मर गया होगा क्या तुम युगांत तक जी सकनेवाले दुर्लभ प्राणों को, गर्भस्थ जीवों तक को मरते देखना चाहते हो ? ।४१२०

**इरक्कै युञ्जिल रेहलु मोहत्ताल्, पिरक्कै युङ्गड नॅन्ऱुपिन् पाशत्तै**
**मरक्कै युम्मह तॆवलि यावदु, तुरक्कै तानॅन् ऱाळमतन् दूय्मैयाळ् 4121**

मकने–पुत्र; चिलर्–कुछ का; इरक्कैयुम्–मरना; एकलुम्–छोड़ जाना; मोकत्ताल्–मोह से; पिरक्कैयुम्–जन्म लेना; कटन् ॲन्ऱु–कर्तव्य समझकर; पिन्–फिर; पाचत्तै–स्नेहपाश को; मरक्कैयुम्–भूलना; तुरक्कै तानुम्–संग तोड़ना; वलियावतु–भला होगा; ॲन्ऱाळ्–कहा; मनम्–मन की; तूय्मैयाळ्–पवित्र देवी ने। ४१२१

हे पुत्र ! कुछ का मरना, कुछ का चला जाना, कुछ का मोह के फलस्वरूप जन्म लेना आदि लोक सामान्य कार्य हैं —ऐसा मानकर अपना स्नेह-बंधन भूल जाना ही धीरता है। पवित्र हृदय वाली देवी कौशल्या ने कहा। ४१२१

**मैन्द नॅन्नै मऱुत्तुरैत् तानॅनल्, ऍन्दै मॅय्म्मैयु मिक्कुलच् चॅय्हैयुम्**
**नैन्दु पोह वुयिर्निलै नच्चिलेन्, मुन्दु शॅय्द शवद मुडिप्पॅन्नाल् 4122**

ॲन्तै–मेरे तात राम की; मॅय्म्मैयुम्–सत्यवादिता और; इ कुलम्–इस कुल के; चॅय्कैयुम्–कृत्यों को; नैन्तु पोक–क्षीण हो मिटने देकर; उयिर् निलै–प्राणों की स्थिति; नच्चिलेन्–नहीं चाहती; मुन्तु–पहले; चॅय्त–कृत; चपतम्–शपथ; मुटिप्पॅन्–पूरा करूँगा; मैन्तन्–पुत्र ने; ॲन्नै–मेरी बात; मऱुत्तुरैत्तान्–अस्वीकार की; ॲनल्–ऐसा मत कहिए। ४१२२

भरत ने माता से कहा— मैं अपने पितृ-सम श्रीराम के सत्य को और इस वंश के कार्यों को नाश होने देते हुए जीना नहीं चाहता। मैंने जो शपथ खायी थी, पहले वह अभी पूरा कर दूँगा। आप यह न मानें कि मेरे पुत्र ने मेरी बात को अस्वीकार दिया। ४१२२

यात्तु मॆय्यिनुक् कित्तुयि रीन्दुपोय्
वात्तु ळॆय्दिय मन्नवन् मैन्दनाल्
कात्तु ळॆय्दिय काहुत्तर् केकडन्
एतै योर्क्कि दिळुक्किल् वळक्कन्ऱो 4123

यातुम्–मैं भी; मॆय्यितुक्कु–सत्य के लिए; इन् उयिर्–प्यारी जान; ईन्तु–देकर; पोय्–जाकर; वानुळ्–मोक्ष; ऎय्तिय–जो पहुँचे हैं; मन्तवन्–उन चक्रवर्ती का; मैन्तन् आल्–पुत्र हूँ न; कान् उळ्–वन में; ऎय्तिय–जो गये उन; काकुत्तर्के–काकुत्स्थ के लिए; कटन्–कर्तव्य; एतैयोर्क्कुम्–अन्यों के लिए; इतु–यह; इळुक्कु इल्–अकलंक; वळक्कु अन्ऱो–व्यवहार नहीं है क्या। ४१२३

मैं भी तो उस राजा का पुत्र हूँ, जो कि सत्य की वेदी पर प्राणों का उत्सर्ग कर स्वर्ग पहुँचा! वन में गये काकुत्स्थ श्रीराम का यह कार्य हो सकता है! पर अन्यों के लिए (शपथ का न रखना) कलंककारी है न? । ४१२३

तायशॊऱ् केट्टलुन् दन्दैशॊऱ् केट्टलुम्
पाशत् तन्बिनैप् पऱ्ऱऱ नीक्कलुम्
ईशऱ् केकडन् यान्ः(ह्) दिळैक्किलॆन्
माशऱ् ऱेतिदु काट्टुवॆन् माण्डॆन्ऱान् 4124

ताय् चॊल्–मातृ-वचन का; केट्टलुम्–सुनना (पालन) और; तन्तै चॊल्–पिता का कहना; केट्टलुम्–सुनना; पाचत्तु अन्पिनै–बन्धन के प्रेम को; पऱ्ऱु अऱ–संग काटकर; नीक्कलुम्–दूर करना; ईचऱ्के–ईश्वर का ही; कटन्–कार्य है; यान्–मैं; अ॰॰तु–वह; इळैक्किलॆन्–नहीं करूँगा; माण्टु–मरकर; माचऱ्ऱु–कलंकहीन होकर; इतु–यह; काट्टुवॆन्–साबित करूँगा; ऎन्ऱान्–कहा भरत ने। ४१२४

राम ईश्वर हैं। पितृवचन-पालन, मातृवचन-पालन और प्रेम-भंजन आदि उन्हें कर्तव्य लग सकता है! पर मैं वह नहीं करूँगा। मरूँगा और अपना कलंक धुलवा लूँगा। ऐसा करके यह दिखा दूँगा। ४१२४

ऎन्ऱु तीयिनै यॆय्दि यिरैत्तॆळुन्, दॊन्ऱु पूश लिडुमुल होरुडन्
निन्ऱु पूशनै शॆय्हिन्ऱ नेशऱ्कुक्, कुन्ऱु पोल्नॆडु मारुदि कूडिनान् 4125

ऎन्ऱु–यह कहकर; तीयिनै ऎय्ति–आग के पास जाकर; इरैत्तु–शोर करते; ऎळुन्तु–उठते; ऒन्ऱु–और मिलते; पूचल् इटुम्–हाहाकार मचाते; उलकोरुटन्–लोकवासियों के साथ; निन्ऱु–खड़े होकर; पूचनै–पूजा; चॆय्किन्ऱ–करनेवाले; नेचऱ्कु–(श्रीराम के) भक्त से; कुन्ऱु पोल्–पर्वत-सम; नॆटु मारुति–लंबोतरा मारुति; कटिनान्–अकस्मात आ मिला। ४१२५

इस भाँति कहकर भरत आग के बहुत निकट गये। सारे लोकवासी भी शोरगुल मचाते हुए वहीं खड़े थे। उनके साथ रहकर भरत अग्नि की पूजा कर ही रहे थे कि उन श्रीरामभक्त से पर्वताकार दीर्घकाय हनुमान अकस्मात् प्रगट होकर मिल गया। ४१२५

ऐयन् वन्दनन् आरियन् वन्दनन्, मॆय्यिन् मॆय्यनन् निन्नुयिर् पोट्टिनाल्
उय्युमे यवन् ऎन्ऱुरैत् तुट्पुहाक्, कैयि नालॆरि यक्करि याक्किनान् 4126

ऐयन्—प्रभु श्रीराम; वन्तनन्—आ गये; आरियन् वन्तनन्—आर्य आ गये। मॆय्यिन्—सत्य के; मॆय् अनन्—सत्य-सम; निन् उयिर्—आपके प्राण; पोट्टिनाल्—त्याग देंगे तो; अवन्—वे; उय्युमे—जीते रहेंगे क्या; ऎन्ऱु—ऐसा; उरैत्तु—कहकर; उळ् पुका—अंदर घुसकर; कैयिनाल्—हाथ से; ऎरियै—आग को; करि—राख; आक्किनान्—बना दी। ४१२६

हनुमान ने भीड़ में घुसकर जोर से कहा कि प्रभु आ गये; आर्य आ गये। सत्य के सत्य रूप आप अपने प्राणों का उत्सर्ग कर दें तो क्या वे (श्रीराम) जीवित रहेंगे? यह कहते हुए आग को अपने हाथों से बुझाकर राख बना दी। ४१२६

आक्कि मट्रव नाय्मलर्त् ताळ्हळैत्
ताक्कत् तन्तलै ताळ्न्दु वणङ्गिक्कै
वाक्किऱ् कूडप् पुदैत्तोरु माऱ्ऱमी
तूक्किक् कॊळ्ळत् तहुमॆनच् चॊल्लिनान् 4127

आक्कि—बनाकर; अवन्—उन (भरत) के; आय् मलर् ताळ्कळै—सुन्दर कमल-चरणों में; ताक्क—लगाकर; तन् तलै—अपने सिर को; ताळ्न्तु—नवाया; वणङ्कि—झुककर; वाक्किल्—मुख पर; कै कूट—हाथ लगाकर; पुतैत्तु—ढँककर; ओरु माऱ्ऱम्—एक बात; नी—आप; तूक्कि कॊळ्ळत् तकुम्—मान लेने योग्य है; ऎन—ऐसा; चॊल्लिनान्—कहा। ४१२७

राख बनाकर हनुमान ने भरत के सुंदर कमल-चरणों पर सिर लगे, ऐसा सिर नवाया। मुख पर हाथ रखकर विनम्रता से बोला। एक बात कह रहा हूँ जिसे आपको मानना पड़ेगा। ४१२७

इन्न नाऴिहै यॆण्णॆन् दुळवैय, उन्नै मुन्नम्वन् दॆय्द वुरैत्तनाळ्
इन्न दिल्लै यॆनिनडि नायिनेन्, मुन्नम् वीऴ्न्दिव् वॆरियिन् मुडिवॆनाल् 4128

ऐय—प्रभु; उन्नै—आपके पास; वन्तु—आ; ऎय्त मुन्नम्—पहुँचें, इसके पहले; उरैत्त नाळ्—कथित दिन में; इन्नम्—अब भी; ऎण् ऎन्नु नाऴिकै—चालीस घड़ियाँ; उळ—बाकी हैं; इन्नतु—यह; इल्लै—नहीं; ऎनिल्—तो; अटि—दास; नायिनेन्—कुत्ता-सम मैं; मुन्नम्—पहले; इव्—इस; ऎरियिल्—अग्नि में; वीऴ्न्तु—कूदकर; मुटिवॆन्—मर जाऊँगा। ४१२८

प्रभु ! जिस दिन श्रीराम ने आपसे आने का वादा किया था, उस दिन के बीत जाने में अभी चालीस घड़ियाँ बाक़ी हैं। यह मेरा कथन झूठा साबित किया जाय तो मैं ही आपके पहले इस आग में कूदकर मर जाऊँगा। ४१२८

ऑन्ऱु तानुळ दुन्ऩडि येन्शॉलाल् निन्ऱु ताळ्त्तरुळ् नेमिच् चुडर्कुणक्
कुन्ऱु तोन्ऱळ वुम्मिदु कुन्ऱुमेऱ्, पॊन्ऱु नीयु मुलहमुम् बॊय्यिलाय् 4129

पॊय्यिलाय्–असत्य से दूर रहनेवाले; ऑन्ऱु तान्–एक ही बात; उळतु–है; नेमि–गोल; चुटर्–किरणमाली; कुणक्कु कुन्ऱु–पूर्व की उदयगिरि में; तोन्ऱु अळवुम्–उदित हो तब तक; उन्–आपके; अटियेन्–दास मेरे; चॊलाल्–कथन से; निन्ऱु–रुककर; ताळ्त्तु अरुळ्–विलंब करने की कृपा करो; इतु कुन्ऱुमेल्–यह नहीं होगा तो; नीयुम्–आप और; उलकमुम्–संसार; पॊन्ऱुम्–नाश होंगे। ४१२९

असत्य से दूर रहनेवाले ! एक ही बात है। गोल किरणमाली सूर्य पूर्व की उदयगिरि पर जब तक उदित न हो तब तक मेरी बात पर विश्वास करके रुक जाने की कृपा कीजिए। यह अवधि बीत जायगी तो निश्चित है कि आप ही नहीं सारा लोक भी नष्ट हो जायगा। ४१२९

ऍङ्ग णायहर् कित्तमु दीहुवान्, पङ्ग यत्तुप् परत्तुवन् वेण्डलाल्
अङ्गु वैहिन नल्लदु ताळ्क्कुमो, इङ्ग णल्लदॊन् ऱिन्नमुङ् गेट्टियाल् 4130

पङ्कयत्तु–कमलमणि-मंडित; परत्तुवन्–भरद्वाज की; ऍङ्कळ् नायकर्कु–हमारे नायक को; इन्–मधुर; अमुतु–भोज; ईकुवान् वेण्टलाल्–देने की प्रार्थना से; अङ्कु–वहाँ; वैकितन् अल्लतु–ठहर गये, नहीं तो; ताळ्क्कुमो–देर करेंगे क्या; इङ्कण्–यहाँ; इन्नमुम्–अब भी; नल्लतु–और अच्छी बात; ऑन्ऱु–एक; केट्टि–सुनिए। ४१३०

कमलमणि-भूषित भरद्वाज ने प्रार्थना की कि हम यहाँ मधुर भोज देना चाहते हैं। उसी से श्रीराम वहाँ ठहर गये। नहीं तो कहीं विलंब करेंगे क्या ? अब और भी एक शुभ समाचार कहता हूँ। सुनिये। ४१३०

अण्डर् नाद नरुळि यळित्तुळ, दुण्डोर् पेरडै याळ मुनक्कदु
कॊण्डु वन्दनॆन् कोदऱ्ऱ शिन्दैयाय्, कण्डु कॊण्डरुळ् वायॆनक् काट्टिनान् 4131

अण्टर् नातन्–अंडनायक ने; अरुळि–देने की; अळित्तुळतु–कृपा जो की; ओर्–एक; पेर्–बड़ा; अटैयाळम्–अभिज्ञान; उण्टु–है; उनक्कु–आपको; अतु–वह; कॊण्टु–ले; वन्तनॆन्–आया हूँ; कोतु अऱ्ऱ–निर्दोष; चिन्तैयाय्–मन वाले; कण्टु कॊण्टु–देख लेने को; अरुळ्वाय्–कृपा करें; ऍन–ऐसा कहकर; काट्टिनान्–दिखाया। ४१३१

अंडनायक ने मुझ पर कृपा करके एक श्रेष्ठ अभिज्ञान दिया है। मैं उसे आपके लिए लाया हूँ। अकलंकमन ! देखने की कृपा करें, कहकर हनुमान ने उस मुँदरी को दिखाया। ४१३१

**काट्टिय मोदिरङ् गण्णिऱ् काण्डलुम्, ऊट्टिय वल्विड मुऱ्ऱु मुऱ्ऱुवार्क्**
**कूट्टिय नन्मरुन् दॊत्त दामरो, ईट्टिय वुलहुक्कु मिळैय वेन्दर्कुम् 4132**

काट्टिय मोतिरम्–दिखायी गयी मुँदरी; कण्णिल् काण्टलुम्–आँखों से देखने पर; ईट्टिय–एकत्रित; उलकुक्कुम्–लोकवासियों को; इळैय–छोटे; वेन्तर्कुम् राजा को; ऊट्टिय–खिलाये गये; वल् विटम्–कठोर विष; उऱ्ऱु–के कारण; मुऱ्ऱुवार्क्कु–मरणोन्मुख को; ऊट्टिय–खिलाये गये; नल् मरुन्तु–अच्छे अमृत; ऒत्तु–के समान साबित; आम्–हुआ। ४१३२

हनुमान की दिखायी अँगूठी को देखते ही वहाँ एकत्रित लोगों के लिए और भरत के लिए कठोर विष खाकर संतप्त रहे लोगों को खिलाये गये अच्छे अमृत के समान रही वह मुँदरी। ४१३२

**अऴुहिन्ऱ वायॆला मार्त् तॆऴुन्दन, विऴुहिन्ऱ कण्णॆलाम् वॆळ्ळ माऱिन**
**उऴुहिन्ऱ तलैयॆला मुयर्न्दॆ ऴुन्दन, तॊऴुहिन्ऱ कैयॆलाङ् गालिन् तोन्ऱलै 4133**

अऴुकिन्ऱ–जो रोते थे; वाय् ऎलाम्–वे सभी मुख; आर्त्तु–आनंदरव; ऎऴुन्तन–कर उठे; विऴुकिन्ऱ–(आँसू) गिरानेवाली; कण् ऎलाम्–सभी आँखें; वॆळ्ळम् माऱिन–प्रवाह से मुक्त हुई; उऴुकिन्ऱ–झुके हुए; तलै ऎलाम्–सभी सिर; उयर्न्तु ऎऴुन्तन–उन्नत हो उठे; कै ऎलाम्–सभी हाथ; कालिन् तोन्ऱलै–पवन-सुत को; तॊऴुकिन्ऱ–नमस्कार करते हैं। ४१३३

तब जो रोते रहे वे सभी मुख आनंद-रव कर उठे। आँसू गिराती रही सभी आँखों के आँसू सूख गये। झुके रहे सभी सिर उन्नत हो उठे। सभी (के) हाथों ने हनुमान को नमस्कार किया। ४१३३

**मोदिरम् वाङ्गित्तन् मुहत्तिन् मेलणैत्, तादरम् बॆऱुवदऱ् काक्कै योवॆना**
**ओदिनर् नाणुऱ वोङ्गि नान्तॊऴुम्, तूदनै मुऱैमुऱै तॊऴुदु तुळ्ळुवान् 4134**

तॊऴुम् तूतनै–दूत को; मुऱै मुऱै तॊऴुतु–बार-बार नमस्कार कर; तुळ्ळुवान्–आनंद से उछलते; मोतिरम्–मुँदरी को; वाङ्कि–लेकर; तन् मुकत्तिन् मेल्–अपने मुख पर; अणैत्तु–रख लेकर; आतरम्–श्रीराम का प्रेम; पॆऱुवतऱ्कु–धारण करने; आक्कैयो–योग्य शरीर क्या; ऎना–ऐसा; ओतिनर् नाण् उऱ–जो कहते थे, वे लजा जायें, ऐसा; ओङ्किनान्–फूल गये। ४१३४

नमस्कार करते हनुमान को भरत ने बार-बार नमस्कार किया। आनंद से उछलकर मुँदरी का ग्रहण किया। फिर उसे अपने मुख से लगा लिया। तब उनका शरीर एकदम फूल उठा और उनको पहले देखकर जो यह सोच रहे थे कि क्या इसका यह कृश शरीर श्रीराम के प्रेम के भार को सह सकेगा, अब लज्जा का अनुभव करने लगे। ४१३४

**आदिवॆन् दुयरला लरुन्द लिन्मैयाल्**
**ऊदुऱप् पऱप्पदा युलर्न्द याक्कैयोय्**

एदिल तौरुवत्कौ लॅन्न लायदु
मादिरम् वळर्न्दन वयिरत् तोळ्हळे 4135

आति–तबसे; वॅम्–कठोर; तुयर्–दुःख; अलाल्–के सिवा; अरुन्तल्–खाना-पीना; इन्मैयाल्–न रहा इसलिए; ऊतुङ्–फूंकने पर; परप्पताय्–उड़ जाय, ऐसा; उलर्न्त–सूखा; याक्कै–शरीर; पोय्–बदल गया; ऑतिलन् ओरुवन् कोल्–दूसरा एक है क्या; ऑन्तल्–ऐसा कहने योग्य; आयतु–बने; वयिरम् तोळ्कळ्–वज्र (-सम) सुदृढ़ कंधे; मातिरम् वळर्न्तन–पर्वतों के समान स्थूल हुए। ४१३५

तभी से भरत दुःख को छोड़ अन्य किसी का भोग नहीं करते थे। फूंको तो उड़ जाय, ऐसा उनका शरीर कृश हो गया था। पर अब वे ऐसे स्थूल हो गये कि देखनेवाले समझें कि यह कोई दूसरा है। उनके वज्र-सम कन्धे पर्वतों के समान फूल उठे। ४१३५

अळुनहु मनुमनै याळिक् कैहळाल्
तोळुमॅळुन् दुळ्ळुमॅङ् गळितु ळक्कलाल्
विळुमळिन् देङ्गुम्बोय् वीङ्गुम् वेर्क्कुमक्
कुळुवीडुङ् गुनिक्कुन्दन् तडक्कै कोट्टुमाल् 4136

वॅम् कळि–अधिक आनंद के; तुळक्कलाल्–उकसाने से; अळुम्–रोते; नकुम्–हँसते; अनुमनै–हनुमान को; आळि कैकळाल्–मुँदरी-सहित हाथों से; तॉळुम्–नमस्कार करते; ॲळुम्–उठते; तुळ्ळुम्–उछलते; विळुम्–गिरते; अळिन्तु–घुलकर; एङ्कुम्–तरसते; पोय् वीङ्कुम्–फूल जाते; वेर्क्कुम्–स्वेद से भर जाते; अ कुळुवोटुम्–(वहाँ रहे) उस समूह के साथ; कुनिक्कुम्–नाचते; तन्–अपने; तट कै–विशाल हाथ; कोट्टुम्–पीटते (ताली बजाते)। ४१३६

भरत की स्थिति विचित्र हो रही। आनंद के प्रभाव से वे कभी रोते, कभी हँसते। हाथ में मुँदरी के साथ हनुमान को बार-बार नमस्कार करते। ऊपर उठते, उछलते, कूदते, गिरते, थककर रोते। फूल जाते और स्वेद से भर जाते। वहाँ रही उस भीड़ के साथ तालियाँ बजाते। ४१३६

आडुमि नाडुमि लॅन्नु मैयन्पाल्, ओडुमि नोडुमि लॅन्नु मोङ्गिशै
पाडुमिन् पाडुमि लॅन्नुम् बाविहाळ्, शूडुमिन् शूडुमिन् तूदन् ताळॅनुम् 4137

पाविकाळ्–पापी लोगो; आटुमिन् आटुमिन्–नाचो-नाचो; ॲन्नुम्–कहते; ऐयन् पाल्–प्रभु के पास; ओटुमिन् ओटुमिन्–भागो-भागो; ॲन्नुम्–कहते; ओङ्कु इचै–वर्धित यश; पाटुमिन् पाटुमिन्–गान करो, गाओ; ॲन्नुम्–कहते; तूतन् ताळ्–दूतों के चरणों को; चूटुमिन् चूटुमिन्–(सिर पर) धारण कर लो, धारण करो; ॲनुम्–कहते। ४१३७

कहते कि हे पापियो ! नाचो, नाचो। प्रभु के पास दौड़ो, दौड़ो।

प्रभु का उन्नत यशगान करो। कभी यह कहते कि दूत (हनुमान) के पैरों को सिर पर धारण कर लो। ४१३७

वञ्जनै यियट्रिय मायक् कैहैयार्
तुञ्जुव रिनियॆनत् तोळैक् कॊट्टुमाल्
कुञ्जिद वडिहळ्मण् डिलत्तिऱ् कूट्टुऱ
अञ्जनक् कुन्ऱिनिन् ऱाडुम् बाडुमाल् 4138

वञ्चनै–वंचना; इयट्रिय–जिसने की वह; माय कैकेयार्–मायाविनी कैकेयी; इनि–अब; तुञ्चुवार्–शिथिल होंगी; ऎन–ऐसा कहकर; तोळै कॊट्टुम्–कंधे ठोंकते; कुञ्चित–झुके; अटिकळ्–पैर; मण्टलत्तिल्–चक्राकार; कूटु उऱ–मिल जायँ ऐसा; अञ्चनम् कुन्ऱित्–अंजन-पर्वत के समान; निन्ऱु–रहकर; आटुम् पाडुम्–नाचते-गाते। ४१३८

यह कहकर कंधे ठोंकते कि अब वंचकी कैकेयी दब जायगी। पैर झुकाकर, चक्राकार घुमाकर अंजनपर्वत के समान भरत नाचे और गाये। ४१३८

❀वेदियर् तमैत्तॊळुम् वेन्द रैत्तॊळुम्
तादियर् तमैत्तॊळुन् दन्नैत् तान्तॊळुम्
एदुमॊन्ऱ् ऱुणर्हुऱा दिरुक्कु निऱ्कुमाल्
कादलॆन् ऱदुवुमोर् कळ्ळिन् तोऱ्ऱमे 4139

वेतियर् तमै–ब्राह्मणों को; तॊळुम्–नमस्कार करते; वेन्तरै तॊळुम्–राजाओं को नमस्कार करते; तातियर् तमै–दासियों को; तॊळुम्–नमस्कार करते; तन्नै तान्–अपने ही आपको; तॊळुम्–नमस्कार करते; एतुम् ऒन्ऱु–कुछ भी; उणर्कुऱातु–न जानते से; इरुक्कुम्–रहते; निऱ्कुम्–स्थिर रहते; कातल् ऎन्ऱु–प्रेम जो है; अतुवुम् ओर्–वह भी एक; कळ्ळिन् तोऱ्ऱमे–मद्य के स्वभाव का है। ४१३९

भरत ब्राह्मणों को नमस्कार करते। राजाओं को, दासियों को और फिर अपने-आप को नमस्कार करते। ऐसे विना कुछ समझे-बूझे स्तब्ध खड़े रहते। स्नेह भी मद्य की प्रकृति का ही है! । ४१३९

अत्तिऱत् ताण्डहै यनुमत् तन्नैनी
ऎत्तिऱत् तायॆमक् कियम्बि यीदियाल्
मुत्तिऱत् तवरुळे यॊरुवन् मूर्त्तिवे
ऱॆत्तिऱत् दायॆन वुणर्हिन् ऱॆन्ऱान् 4140

अ तिऱत्तु–उस भाँति के; आण् तकै–पुरुषश्रेष्ठ; अनुमन् तन्नै–हनुमान से; नी–तुम; ऎ–किस; तिऱत्ताय्–तरह के हो; ऎमक्कु–हमें; इयम्पि ईति–कहने की कृपा करो; मुत्तिऱत्तवर् उळे–त्रिमूर्ति में; मूर्त्ति वेऱु ऒरुवन्–एक अलग वेश में;

ओत्तिरुन्ताय्–के समान रहे; अॅन्त–ऐसा; उणर्किन्ड्रेन्–मैं समझता हूँ; अॅन्ड्रान्–कहा भरत ने। ४१४०

इस भाँति जो रहे, उन भरत ने हनुमान से पूछा कि तुम कैसे आदमी हो ? कृपाकर यह बताओ। अलग तो दिखते तो भी मुझे तो त्रिमूर्ति में एक ही हो पर अलग रूप में दिखते हो। ४१४०

मरैयवर् वडिवुकॉण् डणुह वन्दनै
इरैवरि नॉरुत्तनॅन् ऱॅण्णु हिन्ड्रनॅन्
तुरैयॅनक् कियादॅनच् चॉल्लु शॉल्लॅन्ड्रान्
अरैकळ लनुमनु मरियक् कूरुवान् 4141

मरैयवर्–वेदज्ञ (ब्राह्मण) का; वटिवु–रूप; कॉण्टु–लेकर; अणुक–मिलने; वन्तनै–आये हो; इरैवरिल्–त्रिदेवों में; ऑरुत्तन्–एक हो; अॅन्ड्रु–ऐसा; अॅण्णुकिन्ड्रनॅन्–सोचता हूँ; तुरैयातु–वृत्तांत क्या है; अॅन–ऐसा; अॅनक्कु–मेरे पास; चॉल्लु चॉल्लु–कहो, कहो; अॅन्ड्रान्–कहा; अरैकळल्–क्वणनशील पायलधारी; अनुमनुम्–हनुमान ने भी; अरिय–समझाकर; कूरुवान्–कहा। ४१४१

तुम ब्राह्मण का वेश धरकर आये हो। पर त्रिदेवों में एक मानता हूँ। असल में तुम्हारा वृत्तांत क्या है ? मुझे बताओ। जल्दी कहो। भरत ने सुनना चाहा। क्वणित पायलधारी हनुमान ने समझाकर कहा। ४१४१

काट्रिनुक् करशन्पाड् कविक्कु लत्तिनुळ्
नोट्रवळ् वयिट्रिल्वन् दुदित्तु नुम्मुनार्
केट्रिला वडित्तॉळि लेव लाळनेन्
माट्रिनें तुरुवीरु कुरङ्गु मन्नयान् 4142

मन्न–राजा; यान्–मैं; ऑरु–एक; कुरक्कु–वानर हूँ; काट्रिनुक्कु–पवन के; अरचन् पाल्–देवता द्वारा; कवि कुलत्तिनुळ्–वानरकुल में; नोट्रवळ्–तपस्या करनेवाली (अंजना) के; वयिट्रिल्–गर्भ से; वन्तु उतित्तु–जनम लेकर; एट्रिला–उपमाहीन; नुम्मुनार्क्कु–आपके ज्येष्ठ भ्राता के; अटि तॉळिल्–दासता-कृत्य का; एवल्–सेवक; आळनेन्–मनुष्य हूँ; उरु माट्रिनेन्–रूप बदलकर आया हूँ। ४१४२

राजा ! मैं एक वानर हूँ। पवनदेव का अंजनादेवी के गर्भ में से आया। —जो कि वानर जाति की थीं और जिसने पुत्र के लिए तपस्या की। अनुपम आपके ज्येष्ठ भ्राता की दासता करनेवाला सेवक हूँ। रूप बदलकर मैं इधर आया। ४१४२

अडित्तॉळिल् नायिनें नरुप याक्कैयैक्
कडित्तडन् दामरैक् कण्णि नोक्कनाप्

पिडित्तपॊय् युरुवित्तैप् पॆयर्त्तु नीक्किन्नान्
मुडित्तलम् वान्नवर् नोक्किन् मुन्नुवान् 4143

अटि तॊऴिल्–दासकृत्य करनेवाला; नायिन्नेन्–कुत्ता (-सा) हूँ; अरुप याक्कैयै–अल्प शरीर को; कटि तट–सुगंधित विशाल; तामरै कण्णिन्–कमल-सी आँखों से; नोक्कु–देख लें; ऎन्ना–कहकर; पिटित्त–धृत; पॊय् उरुवित्तै–मिथ्या रूप को; पॆयर्त्तु नीक्किनान्–छोड़ दिया; मुटि तलम्–सिर का भाग; वान्नवर् नोक्किन्–देवों के समक्ष; मुन्नुवान्–बढ़ता गया। ४१४३

दास, कुत्ते से भी नीच (यह विनम्रतासूचक तमिऴ मुहावरा है) मेरे क्षुद्र शरीर को आप सुगंधपूर्ण कमल-सम आँखों से निहार लें। ऐसा कहकर हनुमान ने अपने गृहीत मिथ्या ब्राह्मण-रूप को दूर फेंक दिया। वह इतना ऊँचा बढ़ने लगा कि देवता लोग (अपने लोक में रहकर) उसके सिर को (अपने समक्ष) देख सकें। ४१४३

वॆञ्जिलै यिरुवरुम् विरिञ्जन्न् मैन्दनुम्
ऎञ्जलि लदिशय मिदुवॆन्न् ऱॆण्णिन्नार्
तुञ्जिल दायिनुञ् जेनै तुण्णॆन्न
अञ्जिन्न दञ्जनै शिऱुव नाक्कैयाल् 4144

अञ्चनै चिऱुवन्–अंजना-सुत के; आक्कैयाल्–शरीर को देखकर; वॆम् चिलै–कठोर धनुर्धर; इरुवरुम्–दोनों और; विरिन्चन्न् मैन्तनुम्–विरंचिसुत वसिष्ठ; इतु–यह रूप; ऎञ्चल् इल्–अक्षय; अतिचयम्–अतिशय रूप है; ऎन्ऱु ऎण्णिनार्–ऐसा सोचने लगे; चेनै–सेना; तुञ्चिलतु–मरी तो नहीं; आयिनुम्–फिर भी; तुण् ऎन्न–ठिठककर; अञ्चिनतु–डर गयी। ४१४४

अंजना-सुत के विश्वरूप के शरीर को देखकर धनुर्धर वीर दोनों भाई, भरत और शत्रुघ्न, और विरंचिसुत वसिष्ठ ने विस्मय किया कि यह अतिशय अद्भुत रूप है! पास रही सेना मरी तो नही पर गंभीर रूप से भयभीत हो गयी। ४१४४

ईङ्गुनिन्ऱ् रियामुनक् किशैत्त माऱ्ऱमत्
तूङ्गिरुङ् गुण्डलच् चॆविियिऱ् चूऴ्वर
ओङ्गलिल् उयर्प्पुऱु मुलप्पिल् याक्कैयै
वाङ्गुदि विरैन्न्वॆन्न मन्नन्न् वेण्डिन्नान् 4145

अ–सुन्दर; ईङ्कु निन्ऱु–इधर खड़े होकर; याम्–हम; उनक्कु–तुमसे; इचैत्त–जो कहेंगे; माऱ्ऱम्–वे शब्द; तूङ्कु–लटकते; इरु–दो; कुण्टलम्–कुंडलों वाले; अ चॆविियिल्–उन कानों में; चूऴ्वर–घूमें (पड़ें); ओङ्कलिल्–पर्वत-सम; उयर्प्पु उऱुम्–ऊँची रहते; उलप्पिल्–इस अक्षय; याक्कैयै–शरीर को; वाङ्कुति–छोटा कर लो; ऎन्न–ऐसा; मन्नन्–राजा ने; वेण्टिनान्–प्रार्थना की। ४१४५

राजा भरत ने तब हनुमान से प्रार्थना की कि तुम अपने पर्वतोपम उन्नत रूप को छोटा कर लो, ताकि हमारे कहे शब्द तुम्हारे लटकते कुण्डलों से भूषित कानों में पड़ सकें। ४१४५

शुरुक्किय वुरुवनात् तॊऴुदु मुन्निन्ऱ
अरुक्कन्मा णवहनुक् कैय नन्बिनाल्
पॊरुक्कॆन निदियमुम् बुनैपॊन् पूण्गळिन्
वरुक्कमुम् वरम्बिल नल्ग ळिङ्गिनान् 4146

ऐयन्–प्रभु भरत; अन्पिनाल्–प्रेम से; चुरुक्किय–अपना शरीर छोटा कर; उरुवन्ना–उस रूप में; तॊऴुतु–नमस्कार करके; मुन् निन्ऱ–जो समक्ष रहा उस; अरुक्कन्–सूर्य भगवान के; माणवकन्नुक्कु–शिष्य को; पॊरुक्कॆन–झट; नितियमुम्–निधियाँ; पुनै–पहनने योग्य; पॊन्–स्वर्ण; पूण्कळिन्–आभरणों की; वरुक्कमुम्–राशियाँ; वरम्पिल–असीम; नल्कि–खूब; वऴङ्कितान्–भेंट किया। ४१४६

हनुमान ने भरत की इच्छा के अनुसार अपना रूप छोटा कर लिया। फिर नमस्कार करके उनके समक्ष खड़ा रहा। तब उस अर्क-शिष्य को भरत ने झट निधियाँ, धारण योग्य अनेक आभरणों की राशियाँ आदि अपार रूप में खूब दान किया। ४१४६

कोवॊडु तूशुनऱ् कुलम णिक्कुऴाम्, मावॊडु परिक्कुलम् वावु तेरिनम्
तावुनी रुडुत्तनऱ् ऱरणि तन्नुडन्, एवरुज् जिलैवलान् यावु नल्हिनान् 4147

एवरुम्–शर-प्रेषक; चिलै वलान्–धनुर्विद्या में दक्ष; कोवॊटु–गायों के साथ; तूचु–वस्त्र; नल् कुलम् मणि–उत्तम जाति के रत्नों के; कुऴाम्–समूह; मावॊटु–हाथी और; कुलम्परि–श्रेष्ठ अश्व; वावु–तेज जानेवाले; तेर् इनम्–रथवृन्द; तावुम् नीर्–उछल जाते जल से; उटुत्त–आवृत; नल् तरणि तन्नुटन्–श्रेष्ठ भूमि के साथ; यावुम् नल्कितान्–सभी दान में दिया। ४१४७

बाण-प्रेषण-धनुर्निपुण भरत ने और भी गायें, वस्त्र, हाथी, उत्तम रत्नों के ढेर, कुलीन अश्व, तेज चलनेवाले रथों के वृन्द और उछलकर बहने वाले जल से आवृत उत्तम भूमि आदि भी दान में दिया। ४१४७

इळवलै यण्णलुक् कॆदिर्हॊण् मॆन्ऱनम्
वळैमदि लयोत्तियिल् वाऴ् माक्कळैक्
किळैयॊडु मॆहॆन्क् किळत्ति यॆङ्गणुम्
अळैयॊलि मुरशिन मरैविप् पायॆन्ऱान् 4148

इळवलै–छोटे भाई से; वळै मतिल्–गोलाकार प्राचीर वाली; अयोत्तियिल् वाऴुम्–अयोध्या में रहनेवाले; माक्कळै–लोगों को; अण्णलुक्कु–महिमावान प्रभु को; ऍतिर् कॊणम्–अगवानी करें; ऍन्ऱुम्–ऐसा और; किळैयॊटुम्–परिवारों के साथ; एकु–चलो; ऍन्न–ऐसा; किळत्ति–बताने के लिए; ऍङ्कणुम्–सर्वत्र;

अळै ऑलि–गूंजनेवाली ध्वनि को; मुरचु इतम्–भेरियों के समूह को; अऱैविप्पाय्–पिटवा दो; ऍन्ऱान्–ऐसा कहा। ४१४८

तब भरत ने अपने कनिष्ठ भ्राता शत्रुघ्न से कहा। आवरणयुक्त अयोध्या के वासियों को बड़ी ध्वनि निकलनेवाली भेरियाँ पिटवाकर खबर दो कि वे महिमावान प्रभु के आवभगत में जायँ और अपने बंधु-बांधवों को भी साथ लायें। ४१४८

**तोरण नट्टुमेऱ् तुहिल्पॉ दिन्दुनऱ्, पूरणप् पॉऱ्कुडम् पॉलिय वैत्तुनीळ्**
**वारण मिवुळितेर् वरिशै तान्वळाच्, चीरणि यणिहॅन्नच् चॅप्पु वायॅन्ऱान् 4149**

तोरणम् नट्टु–तोरण आदि गाड़कर; मेल्–खम्भों के ऊपर; तुकिल्–वस्त्रों से; पॉतिन्तु–आच्छादित करके; नल्–श्रेष्ठ; पूरणम् पॉन् कुटम्–स्वर्णपूर्ण कुंभ; पॉलिय–शोभायुक्त; वैत्तु–रखकर; नीळ्–बड़े; वारणम्–गजों; इवुळि–अश्वों और; तेर–रथों को; वरिचै वळा–क्रम भंग न करके; चीर् अणि–श्रेष्ठ अलंकार; अणिक ऍन्न–अलंकृत करो, ऐसा; चॅप्पुवाय–कहो; ऍन्ऱान्–कहा भरत ने। ४१४९

तोरण गाड़कर उन पर वस्त्राच्छादन करें। सुंदर पूर्णकुंभ तैयार कर रखें। बड़े गजों को, अश्वों को और रथों को उचित रीति से पंक्तियों में रखकर नगर को श्रेष्ठ अलंकारों से अलंकृत करें। —यह सब मुनादी पिटवा दो। भरत ने यों कहा। ४१४९

परत्तुव नुऱैविडत् तळवुम् पॅम्पॉन्नीळ्
शिरत्तॉहै मदिऱ्पुऱत् तिरुदि शेर्दर
वरत्तहु तरळमॅन् पन्दर् वैत्तुवान्
पुरत्तैयुम् पुदुक्कुमा पुहऱि पोयॅन्ऱान् 4150

परत्तुवन्–भरद्वाज के; उऱैविटत्तु अळवुम्–आश्रम से लेकर; पॅम् पॉतिन्–श्रेष्ठ स्वर्ण के; नीळ्–लंबे; चिरम्–शिखरों के; तॉकै–समूह के; मतिल् पुऱत्तु–प्राचीर के; इऱुति अळवुम्–अंत तक; चेर् तर–मिलाकर; वरम् तक–श्रेष्ठ, युक्त; तरळम्–मोतियों का; मॅल् पन्तर् वैत्तु–सुखद (मृदु) वितान बनाकर; वान् पुरत्तैयुम्–उत्तम नगर को भी; पुतुक्कुमा–नवीन बना लेने को; पोय् पुकऱि–जाकर कह दो; ऍन्ऱान्–कहा। ४१५०

स्वर्णशिखरसहित अयोध्या के प्राचीरों के छोर से भरद्वाज जी के वासस्थान तक श्रेष्ठ मोतियों का वितान तनवा दो। अयोध्या का नवीनीकरण करा दें —यह भी कहो। ४१५०

ऍन्ऱलु मवत्तडि यिऱैञ्जि यॅय्दियक्
कुन्ऱुऱळ् वरिशिलैक् कुववत् तोळिनान्
नन्ऱुणर् केळ्विय नवैयिल् शॅय्हैयन्
तन्ऱुणैच् चुमन्दिरऱ् करियच् चाऱ्ऱिनान् 4151

